[illegible]

ज्योतिष शास्त्र का सर्वश्रेष्ठ ग्रन्थ

# शिव-संहिता

सन्तान, कर्म विपाक, कोष, प्रश्नावली, कुण्डली, फलित, जातक
खण्ड एवं परिशिष्ट उपाय खण्ड–तन्त्र-मन्त्र सहित

सम्पादक :–

ज्योतिर्विद् श्रीसीताराम एडवोकेट

—:o:—

पुस्तक प्राप्ति स्थान :–

श्री बड़ागणेश पुस्तकालय

के. ६३/१६१ बड़ा गणेश, वाराणसी-१

सन् १९[illegible] ई० ] सर्वाधिकार सुरक्षित मूल्य रु० ५)



सबका कल्याण करनेवाले प्राचीन ज्योतिष तथा तान्त्रिक विद्याओं के ज्ञाता "माँ" के परम भक्त, पवित्र हृदय, स्वर्गीय पूज्यवर गुरुवर श्री महात्मा जी के नाम से प्रसिद्ध "बलिया के बाबा जी" के चरणों में समर्पित यह लघु भेंट।

विनीत—
सीताराम एडवोकेट
के० ५७।१६१
नवापुरा, वाराणसी-१

---

# विषय-सूची

ॐ

॥ श्रीगणेशाय नमः ॥

# अथ शिव संहिता (संतान खण्ड)

अथ प्राणिनां पूर्वजन्मशापद्योतकं पंचमभाव, विचारः प्रारभ्यते

अर्थ—अब मनुष्यों के पूर्वजन्म के शाप का द्योतक ऐसे पञ्चम भाव का विचार किया जाता है।

पार्वत्युवाच

देव देव जगन्नाथ शूलपाणि वृषध्वज। केन योगेन मर्त्यानां जायते शिशुनाशनम् ॥ १ ॥ अथवा सर्वथा येन पुत्राभावाश्च जायने। उपायंशिशुरक्षार्थं ब्रूहिमे शशिशेखर ॥ २ ॥ कृपया शापमोक्षं च प्राणिनां जायते ध्रुवम्।

अर्थ—श्रीशिव से पार्वती बोली कि हे देव! हे देव!! हे जगन्नाथ! हे शूलपाणि! हे वृषभध्वज! इस प्राणी के कौन से योग से बालक नष्ट होते हैं। अथवा किस कारण से सर्वदा सन्तान नहीं होती। हे शशिशेखर! इस बाल रक्षा का उपाय मेरे आगे कहिये, तथा जिस कर्म करने से इसके पूर्वजन्म का शाप नष्ट हो वह भी कृपापूर्वक कहिये।

शंकरउवाच

साधुप्रश्नं त्वया देवि कथयामि सुबिस्तरात्।
शृणुष्वैकमना भूत्वा बलावलवशादपि ॥ ३ ॥

अर्थ--शंकर बोले कि हे देवि ! तुमने उत्तम प्रश्न किया, तुम एकाग्र चित्त होकर सुनो। मैं तेरे आगे ग्रहों के बलाबल के कारण जो सन्तान हानि होती है उसको विस्तार पूर्वक कहता हूँ।

सेयं सुनिश्चितं सर्वं राशि चक्रे विशेषतः ॥ ४ ॥ मेषादि मीनपर्यन्तं मूर्त्यादि द्वादश क्रमात्। भावं च भावपं ज्ञात्वा फलं ब्रूयाद्विचक्षणः ॥ ५ ॥ तनुवित्तंबन्धु मातृ-पुत्रशत्रुस्मरो मृतिः। धर्मकर्मं तथा लाभं व्ययान्ता भावसंज्ञकाः ॥ ६ ॥

अर्थ—हे प्रिये ! इस सन्तान का नष्ट होना न होना यह सब मेष से लेकर मीन पर्यन्त मूर्त्यादिक जो बारह राशि हैं उस राशि चक्र में क्रम से कहा है। बुद्धिमान् ज्योतिषी भाव और उस भाव के स्वामी के बलाबल का निर्णय करे फिर फल कहे। जहाँ तनु, धन, बन्धु, माता, पुत्र, शत्रु, स्त्री, मृत्यु, धर्म, कर्म, लाभ और व्यय ये बारह स्थान भावसंज्ञक हैं। जैसे तनुभाव, धनभाव इत्यादिक समझना चाहिये।

## सर्पशापकारकयोगाः

रव्याररहुशनयः पुत्रस्था बलसंयुताः।
कारकाद्याक्षीणबलास्त्वनपत्यत्वमादिशेत् ॥ ७ ॥

अर्थ--सूर्य राहु और शनैश्चर ये तीनों ग्रह बलवान् होकर पञ्चम स्थान में बैठे हों और कारकादिक ग्रह क्षीणबली हों तो उसके सन्तान नहीं होगा, ऐसा कहिये।

पुत्रस्थानगते राहुकुजेनापि निरीक्षिते।
कुजक्षेत्रगते वापि सर्पशापात्सुतक्षयः ॥ ८ ॥

अर्थ—राहु पञ्चम स्थान में बैठा होय, और मंगल उसको पर्ण

दृष्टि से देखे, और राहु मंगल के घर में बैठा होय और देखता होय तो उस प्राणी के सर्प के शाप से सन्तान नष्ट होती है।

पुत्रेशराहुसंयुक्ते पुत्रस्थे भानुनन्दने।
चन्द्रदृष्टे युते वापि सर्पशापात्सुतक्षयः ॥ ९ ॥

अर्थ--पञ्चमेश राहु करके युक्त हो और पञ्चम घरमें शनैश्चर बैठा हो तथा उसको चन्द्रमा देखता हो या उसके साथ बैठा हो तो सर्प के शाप से सन्तान का क्षय हो।

कारके राहुसंयुक्ते पुत्रेशे बलवर्जिते ॥
लग्नाधिपे भौमयुते सर्पशापात्सुतक्षयः ॥ १० ॥

अर्थ—कारकांश में राहु बैठा हो और पञ्चमेश बलहीन हो तथा लग्नेश भौम से युक्त हो तो उसके सर्पशाप से पुत्र का क्षय होता है।

कारके भौमसंयुक्ते लग्नेशे राहुसंयुते।
पुत्रस्थानेन्दुसंयुक्ते सर्पशापात्सुतक्षयः॥ ११ ॥

अर्थ—कारकांश में मंगल बैठा हो और लग्नेश राहु से युक्त हो। तथा पञ्चम स्थान में चन्द्रमा पड़ा हो तो उसके सर्प (नागों) के साप से सन्तान नष्ट हो।

भौमांशे भौमसंयुक्ते पुत्रेसे सोमनन्दने।
राहुमन्दयुते लग्ने सर्पशापात्सुतक्षयः॥ १२ ॥

अर्थ--मङ्गल अपने नवांश में हो और पञ्चमेश के नवांश में चन्द्रमा बैठा हो तथा लग्न में राहु और शनि हो तो सर्प के शाप से सन्तान का नाश हो।

पुत्रस्थाने कुजक्षेत्रे पुत्रे राहुसमन्विते।
सौम्यदृष्टे युते वापि सर्पशापात्सुतक्षयः ॥ १३ ॥

अर्थ—पञ्चम स्थान में और मङ्गल के क्षेत्र में पञ्चमेश राहू से युक्त हो तथा बुध से दृष्ट अथवा युत हो तो उसे सर्पशाप से पुत्र क्षय कहना चाहिये।

पुत्रस्था भानुमन्दाराः स्वर्भानुः शशिजो गुरुः।
निर्बलौ पुत्रलग्नेशौ सर्पशापात्सुतक्षयः ॥ १४ ॥

अर्थ—पञ्चम घर में सूर्य, शनि, मङ्गल, राहू, बुध और बृहस्पति हो तथा पञ्चमेश और लग्नेश ये निर्बल हो तो सर्प के शाप से पुत्र का नाश होता है।

लग्नेशे राहुसंयुक्ते पुत्रशे भौमसंयुते।
कारके राहूसंदृष्टेसर्पशापातसुतक्षयः ॥ १५ ॥

अर्थ—लग्नेश राहु के साथ हो और पञ्चमेश मंगल से युक्त हो और कारक ग्रह राहू से वीक्षित हो तो सर्पअर्थात् नागों के शाप से पुत्र का क्षय कहना चाहिये।

अथ शर्पशापस्यशान्तिः

तद्दोषपरिहारार्थं नागपूजां समारभेत्। स्वगृह्योक्त-बिधानेन प्रतिष्ठां कारयेत्सुधी ॥१६॥ नागमूर्तिं सुबर्णेन कृत्वा पूजां समाचरेत्। गोभूतिलहिरण्यादिदद्याद्वित्तानु-सारतः ॥१७॥ एवं कृते तु नागेन्द्रप्रसादाद्वर्द्धतेकुलम्।

अर्थ—जिसकी कुण्डली में शर्पशाप का योग हो वह अपने मत के अनुसार नागों का पूजन और स्थापना करे। तथा सुबर्ण की नाग मूर्ती बना कर उसका पूजन करे। फिर गौ, पृथ्वी, तिल और सुवर्ण यथा शक्त्यानुसार उसे नाग सहित दान करे। इस प्रकार करने से नागदेवों की प्रसन्नता से कुल की वृद्धि हो।

## पितृशापकारकयोगाः

पुत्रस्थानगते भानौ नीचे मन्दांशके स्थिते ।
पार्श्वयोः क्रूरसम्बन्धे पितृशापात्सुतक्षयः ॥१८॥

अर्थ--पञ्चमस्थान में सूर्य नीच का होकर शनि के नवांश में बैठा हो और दोनों ओर क्रूर ग्रहों से सम्बन्ध हो तो उस के पितृश्वरों के शाप से सन्तान का क्षय जानना चाहिये।

पुत्रस्थानाधिपे भानौ त्रिकोणे पापसस्थिते ।
क्रूरांतरे पापदृष्टे पितृशापात्सुतक्षयः ॥१९॥

अर्थ—पञ्चमस्थान का सूर्य मालिक हो और नवम पञ्चम स्थान में पापग्रह बैठे हो तथा सूर्य क्रर ग्रहों से युक्त हो अथवा वीक्षित हो तो उसकी पितृशाप से सन्तान नष्ट होती है ।

भानुराशिस्थिते जीवे पुत्रेशे भानुसंयुते ।
पुत्रलग्ने पापयुते पितृशापात्सुतक्षयः ॥२०॥

अर्थ--सूर्यराशे अर्थात् सिंह राशि पर बृहस्पति होय और पञ्चमेशसूर्य से युक्त हो तथा पञ्चम घर को पापी ग्रह देखता हो तो पितृशाप से सन्तान का क्षय होना चाहिये।

लग्नेशे दुर्बले पुत्रे पुत्रेशे भानुसंयुते ।
पुत्रलग्ने पापयुते पितृशापात्सुतक्षयः ॥२१॥

अर्थ—लग्नेस दुर्बल होकर पुत्र की राशि में पड़ा हो और पुत्रस्थान का मालिक सूर्य के साथ बैठा हो तथा पञ्चम स्थान में पापी ग्रह पड़े होय तो पितृशाप से सन्तान का क्षय होता है।

पितृस्थानाधिपे पुत्रे पुत्रेशे वा तथा स्थिते ।
लग्ने पुत्रे पापयुते पितृशापात्सुतक्षयः ॥२२॥

अर्थ--पितृस्थान का अधिपति पुत्र की राशि में और पुत्रेश

पितृस्थानाधिप की राशि में हो तथा लग्न और पञ्चम भाव का स्वामी पापग्रह युक्त हो तो पितृशाप से सन्तान नष्ट होती है।

पुत्रस्थानाधिपे भानौ पुत्रेशेन समन्विते।
लग्ने पुत्रे पितृस्थाने पापात्संतति नाशनम् ॥२३॥

अर्थ—पुत्रस्थानाधिप सूर्य होय उसके साथ पुत्र घर का मालिक बैठा हो और लग्नेश पुत्रस्थान में बैठा हो तो पाप करने से सन्तान की हानि होना चाहिये।

पितृस्थानाधिपे दुःस्थे कारके पापराशिगे।
पुत्रेलग्नेश्वरेपापे पितृशापात्सुतक्षयः ॥२४॥

अर्थ—पिता के स्थान का अर्थात् दशमेश छठे घर की राशि में स्थित हो और कारक ग्रह पापकी राशि में बैठा हो। और पुत्र लग्न और जन्म-लग्न के अधिपति पापी हों या पाप ग्रह की राशि में बैठे हों, तो पितृ-शाप से सन्तान का नष्ट कहना चाहिये।

लग्नपंचमभावस्थाः भानुभौमशनैश्चराः॥
रंध्र रिष्फे राहुजीवौ पितृशापात्सुतक्षयः॥ २५ ॥

अर्थ—लग्न और पंचम इन भावों में यदि सूर्य मंगल और शनैश्चर पड़े हों, तथा अष्टम और बारहवें घर में राहू बृहस्पति बैठे हों तो पितृ-शाप से सन्तति का नाश होना चाहिये।

व्ययेशे लग्नभावस्थे रंध्रेशे पुत्रराशिगे॥
पितृस्थानाधिपे रंध्रे पितृशापांत्सुतक्षयः॥ २६ ॥

अर्थ—व्ययेश अर्थात् बारहवें घर का मालिक लग्न में बैठा हो और अष्टम भाव का अधिपति पंचम में पड़ा हो तथा दशमेंश अष्टम घरमें पड़ा हो तो पितशाप से सन्तान नष्ट होता है।

लग्नादष्टमगे भानौ पुत्रस्थे भानुनन्दने ॥
पुत्रेशे राहुसंयुक्ते लग्ने पापात्सुतक्षयः ॥ २७ ॥

अर्थ—लग्न से आठवें घर में सूर्य और पञ्चम घर में शनैश्चर पड़ा हो तथा पंचमेंश राहू के संग बैठा हो और लग्न में पापीग्रह हो तो पुत्र का क्षय होय।

रोगेशे पुत्रभावस्थे पितृस्थानाधिपे तथा।
कारके राहुसंयुक्ते पितृशापात्सुतक्षयः ॥ २८ ॥

अर्थ—रोगेश (षष्ठेश) पंचम घरमें तथा दशमेंश पंचम घर में और कारकग्रह राहु युक्त हो तो पितृशाप से पुत्रका क्षय होता है।

## पितृशापकीशांति

तद्दोषपरिहारार्थं गयाश्राद्धं च कारयेत्। ब्राह्मणान्भोजयेदत्र अयुतं वा सहस्रकम् ॥२९॥ कन्यादानं ततः कृत्वा गांच दद्यात् सहस्रकम्। एवं कृते पितृशापान्मुच्यते नात्र संशयः ॥३०॥ वर्द्धते च कुलं तस्य पुत्र पौत्रादिभिस्तदा। दृष्टियोग पदैः सर्वं फलं ब्रूयाद्विचक्षः ॥ ३१ ॥

अर्थ—उन पितृचरों के दोष दूर करने को यह प्राणी गया श्राद्ध करे ( या सप्तपिंडी श्राद्ध करे ) और दस हजार अथवा १ हजार ब्राह्मग भोजन करावे। फिर कन्यादान करके १ हजार गोदान करे,इस प्रकार करनेसे यह प्राणी पितशाप से निःसन्देह छूट जावे और उन पितश्वरोंके आशीर्वाद से इसके पुत्र पौत्रादिकों से कुल की वृद्धि होय। यह ऊपर जो फल कहा है वह ग्रहों के दृष्टिके बल से सम्पूर्ण फलों को कहना चाहिये।

## मातृशापकारकयोगाः

पुत्रस्थानाधिपे चंद्रे नीचे वा पापमध्यगे ।
हिवुके पंचमें पापे मातृशापात्सुतक्षयः ॥ ३२॥

अर्थ--पञ्चमेश और चन्द्रमा ये नीच के हों अथवा पाप ग्रहों के मध्य में हों तथा पापग्रह चतुर्थ और पञ्चम भाव में पड़े हों, तो मातृ के शाप से सन्तान क्षय होती है।

लग्ने मन्दसमायोगे मातृस्थाने शुभे तरम् ।
नीचे पञ्चमगे चन्द्रे मातृशापात्सुतक्षयः ॥३३॥

भावार्थ--लग्न में शनि बैठा हो और चतुर्थ घर में पाप ग्रह हो तथा नीच का चन्द्रमा पञ्चम घर में बैठा हो, तो माता के शाप से सन्तान नष्ट होती है।

पुत्रस्थानाधिपेन्दुस्थे लग्नेशे नीचराशिगे ।
चन्द्रे पापसमयोगे मातृशापात्सुत क्षयः ॥३४॥

भावार्थ--पुत्रस्थानेश चन्द्र की राशि में हो और लग्नेश नीच-राशि हो एवं चन्द्रमा पापग्रह से युक्त हो, तो माता शाप से सन्तान क्षय हो।

पुत्रस्थानाधिपेन्दुस्थे चन्द्रे पापांशसंयुते ।
लग्ने पुत्रे पापयुते मातृशापांत्सुतक्षयः ॥३५॥

भावार्थ--पंचमेश चन्द्रमा की राशि में हो चन्द्रमा पाप ग्रहों के नवांशक में पड़ा हो तथा लग्न में और पञ्चम घर में पाप ग्रह बैठे हों तो माता के शाप से सुत क्षय हो।

पुत्रस्थानाधिपेचन्द्रे मन्दराव्हारसंयुते ।
भाग्येवापुत्रराशौवा कारके पुत्रनाशनन् ॥३६॥

भावार्थ--पंचमेश और चन्द्र ये शनि भौम और राहु से युक्त हो नवम घर में और पंचम लग्न में अथवा पुत्र कारकांश में बैठे हो, तो पुत्र नष्ट योग समझना चाहिये।

मातृस्थानाधिपे भौमे शनिराहुसमन्विते।
भानुचन्द्रयुते पुत्रे लग्ने सन्तति नाशनम् ॥३७॥

भावार्थ--चतुर्थ स्थान का स्वामी मंगल होकर शनि, राहु युक्त हो और पंचमेश, सूर्य और चन्द्रमा से युक्त लग्न में पड़ा हो तो सन्तान का नाश होता है।

लग्नात्मजेशौ शत्रुस्थौ रंध्रे मात्राधिपे स्थिते।
पितृस्थानेश लग्नस्थे मातृशापात्सुतक्षयः ॥३८॥

भावार्थ—लग्नेश और पञ्चमेश छठे घर में बैठा हो और अष्टमेश चतुर्थेश करके युक्त हो और दशमेश लग्न में बैठे हो तो उसे उसकी माता के शाप से सन्तान नष्ट होती है।

षष्ठाष्टमेशौ लग्नस्थौ व्यये मात्राधिपेस्थिते।
चन्द्रे जीवे पापयुते मातृशापात्सुतक्षयः ॥३९॥

भावार्थ—षष्टेश और अष्टमेश लग्न में स्थित हो और बारहवें घर में चतुर्थेश स्थित हो। चन्द्र और जीव में पाप ग्रहों से युक्त हो तो माता शाप से सन्तान नष्ट होती है।

पाप मध्यगते लग्ने क्षीणे चन्द्रे च सप्तमे।
मातृ पुत्रे राहुमंदो मातृशापात्सुतक्षयः ॥४०॥

भावार्थ--लग्न पाप ग्रहों के मध्य में हो और क्षीण चन्द्रमा सप्तम में बैठा हो चतुर्थेश और पंचमेश राहु और शनि से युक्त हो तो माता के शाप से सन्तान नष्ट होती है।

नाशस्थानाधिपै पुत्रे पुत्रेशेनाशराशिगे।
चन्द्रे मातुपतौ दुःस्थे मातृशापात्सुतक्षयः ॥४१॥

भावार्थ—अष्टमेश पंचमे और पंचमेश अष्टम में और चन्द्र और चतुर्थेश छठे घर में स्थित हो तो माता शाप से सन्तान क्षय होती है।

चन्द्रक्षेत्रे तथा लग्ने कुजराहुसमन्विते।
चन्द्रमन्दौ पुत्र संस्थौ मातृशापात्सुतक्षयः ॥४२॥

भावार्थ—चन्द्रमा के स्थान में तथा लग्न में भौम राहु से युक्त हो तथा चन्द्र और शनि ये पंचम घर में बैठे हों तो माता के शाप से सन्तान नष्ट होती है।

लग्ने पुत्रे रंध्रारिपौ कुज राहूरविः शनिः।
मातृलग्नाधिपौदुस्थे मातृशापात्सुतक्षयः ॥४३॥

भावार्थ—लग्न और पंचम और छठे घर इनमें भौम राहू, सूर्य और शनि बैठे हो तथा चतुर्थेश और लग्नेश छठे घर में बैठे हों तो माता शाप से सन्तान नष्ट होती है।

मृत्युस्थानगते जीवे कुजराहूसमन्विते।
पुत्र स्थाने मन्द चन्द्रौ मातृशापात्सुतक्षयः ॥४४॥
ग्रह योगेपदैः सर्वं फलं ब्रुयाद्विचक्षणः।
शुभे सौख्यं विनिर्दिष्टे मिश्रिते मिश्रितं फलम् ॥४५॥

भावार्थ—मृत्यु स्थान गुरु, मंगल, राहू से युक्त हो और पंचम घर में शनि और चन्द्रमा बैठे हों तो मातृ शाप से पुत्र नष्ट हो। यह ग्रह योग द्वारा सर्व फल कहना चाहिये। शुभ ग्रह देखते ही तो शुभ फल कहे और शुभाशुभ दोनों देखते हों तो मिश्रित फल कहना चाहिये।

## मातृशाप की शान्ति

सेतुस्थानं प्रकुर्वीत गायत्रीलक्ष संख्यकम्। गृहदानं च

कर्त्तव्यं रौप्यपात्रे पयस्तथा ॥४६॥ ब्राह्मणान्भोजये त्तद्वदश्वत्थस्य प्रदक्षिणम्। कर्त्तव्य भक्ति युक्तेन अष्टविशं-तृसहस्रकम्॥४७॥ एवं कृते मनुष्याणां शापमोक्षो भविष्यति। सत्पुत्रं लभते तेन रूपशीलगुणान्वितम् ॥४८॥

भावार्थ—माता शाप के दूर करने के लिये नदी नाले का पुल बनावे और ब्राह्मणों से एक लाख गायत्री का जप करावे, २—गृह-दान करे तथा चाँदी के पात्र में दूध भरकर दान करें, ब्राह्मण भोजन करावे, पीपल की अट्ठाईस हजार प्रदक्षिणा करें। इस प्रकार करने से इस प्राणी का शाप दूर हो और उसे रूप शील और गुण युक्त सत्पुत्र पैदा होवेगी।

## भाई के शाप से सन्तान नष्ट योग :—

अतः परं प्रवक्ष्यामि भ्रात्रादौ शापकारणम्।
पापयोगे न भावेन कारकस्य बलाबले ॥४९॥

भावार्थ—इसके बाद भ्रातादिकों के शाप कारण को कहते हैं। पापयोगों के भाव से तथा कारक ग्रह के बलाबल से यह फल है।

भ्रातृस्थानाधिपे पुत्रे कुजराहु समन्विते।
पुत्रलग्नेश्वरौ रंध्रे भ्रातृशापत्सुतक्षयः ॥५०॥

भावार्थ—तृतीये मंगल राहू से युक्त पंचम घर में बैठा हो तथा पंचम और लग्नेश अष्टम घर में पड़ा हो तो भाई के शाप से सन्तान नष्ट होती है।

लग्ने सुते कुजे मन्दे भ्रातृपे भाग्यराशिगे।
कारके नाशराशिस्थे भ्रातृशापात्सुतक्षयः ॥५१॥

भावार्थ—लग्न में पंचमेश भौम बैठे हों और तृतीयेश नवम घर में हों तथा पुत्र कारक ग्रह अष्टम राशि में बैठा होय तो भैया के शाप से सन्तान नष्ट होती है।

भ्रातृस्थाने गुरौ नीचे मन्दः पञ्चमगो यदि।
पुत्रेशे रंध्रभावस्थे भ्रातृशापात्सुतक्षय: ॥५२॥

भावार्थ—तृतीय स्थान में गुरु नीच होकर वैठा हो और शनि पंचम घर में पड़ा हो तथा पंचमेश अष्टम भाव-स्थित हो तो भाई के शाप से सन्तान नष्ट होती है।

मूर्तिस्थानाधिपे रिस्फे भौमः पञ्चमगो यदि।
पुत्रेशे रंध्रभावस्थे भ्रातृशापात्सुतक्षय: ॥५३॥

भावार्थ—लग्नेश बारहवें स्थान में वैठा हो और मंगल पंचम घर में हो एवं पंचमेश अष्टम स्थान में बैठा हो तो भ्राता के शाप सन्तान नष्ट होती है।

पापमध्यगते लग्ने सुतभे पापमध्यगे।
नाथाच्चकारकोदुःस्थे भ्रातृशापात्सुतक्षय: ॥५४॥

भावार्थ—लग्न पाप ग्रहों के बीच में हो और पंचमेश पाप ग्रहों के मध्य हो तथा कारकेश उच्च होकर छठे में पड़ा हो तो भाई के शाप से सन्तान नाश होती है।

कर्मेशेभ्रातृभावस्थे पाप युक्ते सुते शुभे।
पुत्रे च कुजसंयुक्ते भ्रातृशापात्सुतक्षय: ॥५५॥

भावार्थ—राज्येश तृतीय घर में पाप ग्रह से युक्त वैठा हो और पंचमेश शुभ स्थान में पड़ा हो तथा पंचम घर में मंगल वैठा हो तो भ्राता के शाप से सन्तान की हानि कहनी चाहिये।

पुत्रस्थाने बुधक्षेत्रे शनि राहुसमन्विते।
रिस्फे बिदारौ संस्थानान्भ्रातृशापात्सुतक्षय: ॥५६॥

भावार्थ--पंचम घर में और बुध के घर में शनि राहु बैठे हों और बारहवें घर में बुध तथा भौम पड़ा हो तो भ्राता के शाप से पुत्र नष्ट होता है।

लग्नेशे भातृराशिस्थे भ्रातृस्थानाधिपे सुते ।

लग्न भ्रातृ सुते पापे भ्रातृशापात्सुतक्षयः ॥५७॥

भावार्थ—लग्नेश भ्राता कीराशि में स्थिर हो और भ्राता के राशि का स्वामी पंचम में स्थित हो और लग्नेश, भ्राताप्रधिप और पंचमेश पापी हों तो भ्राता के शाप से सुत नष्ट होता है।

बान्धवेनाशराशिस्थे पुत्रस्थे कारके तथा ।

राहुमन्दयुते दृष्टे भ्रातृशापात्सुतक्षयः ॥५८॥

भावार्थ--तृतीयेश अष्टम राशि में बैठा हो और पुत्र घर में पुत्रकारक ग्रह हो और राहु और शनि से युक्त और देखे जाते हों तो भ्राता के शाप से पुत्र क्षय होता है।

नाशस्थानाधिपे पुत्रे भ्रातृनाथेन संयुते ।

रन्ध्रे चारार्कि संयुक्ते भ्रातृशापात्सुतक्षयः ॥५९॥

भावार्थ--अष्टमेश पंचम घर में और तृतियेश से युक्त हो और अष्टम घर में मंगल एवं शनि पड़ा हो तो भ्राता के शाप से सन्तान नष्ट होतीहै ।

## भ्रातृ शाप की शान्ति

भ्रातृशापविमोक्षार्थं श्रवणं विष्णुकीर्त्तनम्। चन्द्रायणं चरेत्पश्चात् यमुनाकृष्ण सन्निधौ ॥६०॥ अश्वत्थस्थापनं कार्यं दशधेनु प्रदापयेत् । प्राजापत्यं चरेत्तत्र भूमिद्यत्फलान्वितः ॥६१॥ एवं यः कुरुते भक्त्या पुत्रवृद्धिश्च जायते। दीर्घायुर्जायते पुत्रः कुल वृद्धिजायते ॥६२॥

भावार्थ—भ्रातृ-शाप दूर करने के हेतु विष्णु-पुराण और विष्णु-सहस्र नाम को सुनना श्री विष्णु के निकट विष्णु का नाम जाप करना, फिर यमुना जी एवं श्री कृष्ण के समीप चांद्रायण व्रत करना, पीपल का लगाना, १० गोदान, प्राजापत्य व्रत, भूमि और फलों का दान करे, इस तरह करने से पुत्र वृद्धि होता है और वह पुत्र दीर्घायु वाला होता है एवं कुल की वृद्धि होता है।

## मामा शापकारयोगाः

अतः परं प्रवक्ष्यामि शापं मातुलकस्य च।
येन पुत्रस्य नाशं स्यत् ग्रहदोषेण भामिनि ॥६३॥

भावार्थ—अब मामा का शाप जिन ग्रहों के दोष से होता है और सन्तान क्षय होती है। उसे हे पार्वती तू सुन।

पुत्रस्थाने बुधे नीचे कुजराहुसमन्विते।
लग्ने मन्दसमायोगे मातुलात्सुतनाशनम् ॥६४॥

भावार्थ—पुत्र स्थान यानी पञ्चम घर में नीच का होकर बुध पड़ा हो और राहु एवं मंगल के साथ हो और लग्न में शनि हो तो मामा के शाप से सन्तान नष्ट होती है।

लग्ने पुत्रेश्वरोरंन्ध्रे बुधभौमसमन्विते।
मन्देमातुलशापत्वात्पुत्र सन्ततिनाशनम् ॥६५॥

भावार्थ—लग्न में पञ्चमेश और अष्टम भाव में बुध मंगल और शनि हो तो मामी के शाप से सन्तान नाश होती है।

## सन्ततिनाश-योगाः

लुप्ते पुत्राधिपे लग्ने सप्तमे भानुनन्दने।
लग्नेशे बुध संयुक्ते तस्य सन्तति नाशनम् ॥६६॥

भावार्थ--पञ्चमेश अस्त होकर लग्न में बैठा हो और सातवें घर में शनि हो और लग्नेश बुध के साथ हो तो उसके सन्तान नष्ट होती है।

पापग्रहयुते लग्ने पुत्रेशे नीचराशिगे।
दारेशे पापसंयुक्ते बुधे सन्ततिनाशनम् ॥६७॥

भावार्थ—लग्न में पापग्रह पड़े हों और पञ्चमेश नीच राशि का हो तथा सप्तमेश पापग्रह और बुध के साथ हो तो सन्तान नाश होती है।

ज्ञानस्थानाधिपे लग्ने व्ययेशेन समन्विते।
शशिसौम्यकुजाः पुत्रे पुत्रसन्तति नाशनम् ॥६८॥

भावार्थ—पञ्चम स्थानाधिप लग्न में द्वादशेश के साथ हो और चन्द्र, बुध और मंगल ये पञ्चम भाव में पड़े हो, तो उसके पुत्र सन्तान नाश हो, परन्तु कन्या जीती है।

पुत्र लग्नाधिपौ युक्तावन्योऽन्यंचाथ वीक्षितौ।
पुत्र परस्परस्थे च पुत्रयोगा इमेस्मृताः ॥६९॥

भावार्थ—पञ्चमेश और लग्नेश ये आपस में एक दूसरे को देखते हो या एकत्र पड़े हों या पञ्चम भाव में बैठे हों अथवा पञ्चमेश पञ्चम में और लग्नेश लग्न में हो, तो ये चारो योग पुत्र देने वाले हैं।

## शान्तिः

तद्दोषपरिहारार्थं विष्णोस्थापनकं स्मृतम्। वापीकूप-तडागादि बन्धनाच्छुतदर्शनम् ॥७०॥ पुत्रवृद्धि भवेत्तस्य सम्पपद्वृद्धिः प्रजायते। इदं योगं ग्रहेणैव फलंबूयाद्वि च क्षणः ॥७१॥

भावार्थ—ममा के शाप दूर करने और सन्तान नाश करने के लिये श्री विष्णु का मन्दिर बनाकर विष्णु मूर्ति स्थापना करे और बावड़ी, कूआँ तालाब इत्यादि बनावे तो सन्तान हो और उसके पुत्र वृद्धि एवं सम्पदा वृद्धि हो। यह फल ग्रहों के योगों से विद्वान् को बताना चाहिये।

## ब्रह्मशाप का कारण

विद्यागर्वेण यामर्यो ब्राह्मणानवमन्यते।
तद्दोष ब्रह्मशापत्वात्सन्तते स्तस्य नाशनम् ॥७२॥

भावार्थ—जो क्षत्री वैश्य या शुद्र होकर विद्या पढ़के ब्राह्मणों से बाद करके तिरस्कार करे, उस दोष के प्रभाव से ब्रह्म-शाप से उसकी सन्तान नष्ट होती है।

गुरुक्षेत्रे यदाराहुः पुत्रे जीवारभानुजा।
धर्म स्थानातधिपे नाशे ब्रह्मशापात्सुतक्षयः ॥७३॥

भावार्थ—गुरू के घर में यदि राहु पड़ा हो और पञ्चम घर में गुरु मगल और शनि तथा नवमेश अष्टम घर में हो तो ब्रह्म शाप से सन्तान नष्ट होता है।

धर्मेशे पुत्र भावस्थे पुत्रेशे नाशराशिगे।
जीवारराहु मृत्युस्था ब्रह्मशापात्सुतक्षयः ॥७४॥

भावार्थ—नवमेश पुत्रघर में और पुत्रेश अष्टम घर में बैठा हो और जीव मंगल, राहु ये अष्टम में बैठे हों, तो ब्रह्मशाप से सन्तान नष्ट होता है।

धर्माधिपे नीचगते व्ययेशे पत्र राशिगे।
राहुयुक्तेक्षिते वापि ब्रह्मशापात्सुतक्षयः ॥७५॥

भावार्थ—नवमेश नीच का हो और द्वादशेश पञ्चम घर में बैठा हो और या राहु के साथ हो या बीक्षित देखा गया हो, तो ब्राह्मण के शाप से सन्तान का नाश होता है।

जीवे नीचगते राहुलंग्ने वा पुत्रराशिगे ।

पुत्रस्थानाधिपे दुःस्थे ब्रह्मशापात्सुतक्षयः ॥७६॥

भावार्थ—गुरु नीच राशि का हो, राहु लग्न में या पुत्रराशि में हो और पुत्राधिपं छठे घर में वैठा हो, तो ब्रह्मशाप से सन्तान नष्ट होती है।

पुत्रस्थानधिपे जीवेरन्ध्रे पाप समन्विते ।

पुत्राह्वर्किंचन्द्रार ब्रह्मशापात्सुतक्षयः ॥७७॥

भावार्थ—पञ्चमेश और गुरु ये अष्टम घर में पाप ग्रह के साथ हो तथा पञ्चम घर में राहू मंगल चन्द्रमा और शनि पड़े हों तो ब्रह्मशाप से सन्तान त्तय होता है।

मन्दांशे मन्दसंयुक्ते जीवे भौमसमन्विते ।

पुत्रेशे व्ययराशिस्थे ब्रह्मशापात्सुतक्षयः ॥७८॥

भावार्थ—शनि अपने ही नवांशक में गुरु और मंगल से युक्त हो और पञ्चमेश बारहवें स्थान में पड़े हो, तो ब्रह्मशाप से सन्तान त्तय होता है।

लग्ने गुरुयुते मन्दे भाग्ये राहुसमन्विते ।

व्यये गुरुसमायोगे ब्रह्मशापात्सूतत्तयः ॥७९॥

भावार्थ—लग्न में गुरु हो और नवम में राहु के साथ शनि हो ओर बारहवें घर में गुरु वैठे हों, तो ब्राह्मण के शाप से सन्तान नष्ट होती है।

## ब्रह्मशाप की शान्ति

तद्दोषपरिहारार्थं व्रतं चांद्रायणं चरेत् ।

ब्रह्म कूचंत्रयं कृत्वाधेनुं दद्यत्सदक्षिणाम् ॥८०॥

पंचरत्नानि देयानि सुवर्णेन समन्वितम् ।
अन्नदानं भोजनं चायुतं साहस्रकं चरेत् ॥८१॥
एवं कृते तु सत्पुत्रं लभते नात्रसंशयः ।
ब्रह्मशाप विशुद्धात्मा सपुमान् सुखमेधते ॥८२॥

भावार्थ—ब्राह्मण शाप के दोष दूर करने के लिए चांद्रायण व्रत करना चाहिये। ब्रह्मकूर्च तीन कर और दक्षिणा के साथ गोदान करना चाहिये। स्वर्ण के साथ पंचरत्न का दान करें। अन्न दान तथा दस हजार ब्राह्मण को भोजन करना चाहिये। इस तरह करने से सुपुत्र प्राप्त होता है और ब्रह्म शाप निवारण होता है। इस प्रकार से सुख भोगोगे।

## पत्नी शाप कारक योगाः

दारेशे पुत्रभावस्थे दारेशस्यांशपे शनौ ।
पुत्रेशे नाशराशिस्थे पत्नी शापात्सुतक्षयः ॥८३॥

भावार्थ—सप्तमेश पंचम भाव में पड़ा हो और सप्तमेश के नवांशक में शनि बैठा हो एवं पञ्चमेश अष्टम घर में होय, तो दूसरी मृत पत्नी के शाप से सुत नष्ट होता है।

कलत्रेशे नाशसंस्थेरिष्फेके पुत्रराशिगे ।
कारके पाप संयुक्ते पत्नीशापात्सुतक्षयः ॥८४॥

भावार्थ—सप्तमेश अष्टम में और द्वादशेश पञ्चम घर में हो और पुत्रकारक ग्रह पापी ग्रहों से युक्त हो तो स्त्री के शाप से सन्तान नष्ट होती है।

पुत्रस्थानगते शुक्रे कामपे रंध्रमाश्रिते ।
कारके पापसंयुक्ते पत्नीशापात्सुतक्षयः ॥८५॥

भावार्थ—शुक्र पञ्चम स्थान में हो और सप्तमेश अष्टम में पड़ा

हो और कारक ग्रह पाप ग्रहों के साथ हो, तो स्त्री के शाप से सुत क्षय होता है।

कुटुंबे पापसंवद्धे कामेशे नाश राशिगे।
पुत्रे पाप ग्रह युते पत्नीशापात्सुतक्षण: ॥८६॥

भावार्थ--चतुर्थ घर में पाप ग्रह हों और सप्तमेश अष्टम घर में वैठा हो पञ्चमेश पापग्रहों के सहित हो तो पत्नी शाप से सुत नष्ट होता है।

भाग्य स्थानगते शुक्रे दारेशे नाशराशिगे।
लग्ने पापग्रह युते पत्नी शापात्सुतक्षय: ॥८७॥

भावार्थ--नवम घर में शुक्र हो और सप्तमेंश अष्टम राशि में बैठा हो, लग्न में पाप ग्रह पड़े हो. तो पत्नी के शाप से सुत नष्ट होता है।

भाग्यस्थानाधिपे शुक्रे पुत्रेशे शत्रुराशिगे।
गुरुलग्नेशदारेशा: दु:स्थासंतति नाशनम् ॥८८॥

भावार्थ--नवम घरका अधिपति शुक्र हो और पञ्चमेश शत्रु की राशि में विराजमान हो तथा गुरु लग्नेश और सप्तमेश ग्रह (दोनों) छठे घर में बैठे हों तो पत्नी शाप से सन्तान नष्ट होता है।

पुत्रस्थाने भृगुक्षेत्रे राहुश्चन्द्र समन्विते।
व्यये लग्ने घने पापे पत्नीशापात्सुतक्षय: ॥८९॥

भावार्थ--पञ्चम घर में या शुक्र के क्षेत्र में चन्द्रमा के साथ राहु बैठा हो और बारहवें लग्न में और दूसरे पाप ग्रह पड़े हों तो पत्नी के शाप से सन्तान नष्ट होती है।

सप्तमे मन्दशुक्रौचेद्रंध्रे ज्ये पुत्रभेरवौ।
लग्ने राहु समायोगे पत्नीशापात्सुतक्षय: ॥९०॥

भावार्थ—सप्तम घर में शनि और शुक्र बैठे हों, अष्टम में बृहस्पति और पञ्चम में सूर्य और लग्न में जिसके राहु बैठा हो तो उसकी सन्तान पत्नी शाप से नष्ट होता है।

धने कुजे व्यये जीवे पुत्रस्थे भानुनन्दने।
राहुयुक्ते क्षितेवापि पत्नीशापात्सुत क्षयम् ॥९१॥

भावार्थ—धन स्थान में मंगल, बारहवें स्थान में जीव पञ्चम भाव में राहु के साथ या राहु वीक्षित शनि हो, तो उसकी स्त्री के शाप से सन्तान क्षय होती है।

नाशस्थौ वित्तदारेशौपुत्रे लग्नेकुजेशनौ।
कारके पापसंयुक्ते पत्नीशापात्सुतक्षयः ॥९२॥

भावार्थ—द्वितीयेश और सप्तमेश यह दोनों अष्टम घर में हों, पञ्चम घर में मंगल और लग्न में शनि तथा कारक में पापग्रह पड़े हों तो उसे पत्नी के शाप से सन्तान क्षय होती है।

लग्न पंचम भाग्यस्थाराहु मंदारजाक्रमात्।
रंध्रस्थौ पुत्रदारे शौपत्न्याशापात्सुतक्षः ॥९३॥

भावार्थ—लग्न और पञ्चम भाव में यदि राहु, शनि और भौम हों और अष्टम में पञ्चमेश और सप्तमेश हो, तो पत्नी शाप से सन्तान नष्ट होती है।

## पत्नी दोष से उद्धार

तस्यदोष प्रशांत्यर्थं दशकन्यां प्रदापयेत्।
लक्ष्मीनारायणं देवं सर्वाभरण भूषितम् ॥९४॥
मूर्तिदानं च कर्त्तव्यं दशधेनुं प्रदायेत्।
शय्यां सभूषणां चैव दंपत्यो संप्रदापयेत् ॥९५॥

एवं कृते मनुष्याणां वांच्छासिद्धिश्च जायते ।
पुत्रं संजायते देवि भाग्यवृद्धिश्च सर्वदा ॥९६॥

भावार्थ--पत्नी के दोष से उद्धार होने के लिये दशकन्या दान करना चाहिये और सभी आभूषणों से सुशोभित कर लक्ष्मी-नारायण की मूर्तिदान करना चाहिये और दस गोदान करना चहिये और स्त्री के साथ ब्राह्मण को अलंकार से सुशोभित शय्या का दानकरना चाहिये। इस तरह से मानव की इच्छा पूर्ण होती है और हे देवि ! उसे सुन्दर पुत्र हो तथा सदा भाग्योदय होता है।

## प्रेत के शाप कारक योगाः

मंत्र शापान्मनुष्याणां पिशाचं वाध्यते सदा ।
कर्मलोपितृभ्यश्चशापांद्वंशविनाशनम् ॥९७॥

भावार्थ—यदि मन्त्र को विधिवत न जपे, तो उसको मन्त्र के शाप वाधा होती है और पितृश्वरों की श्राद्धादि कर्म के लोप करने से पितृश्वरों के शाप से वंश नष्ट होता है।

पुत्रस्थिते मंदसूर्ये क्षीणचंद्रस्तु सप्तमे।
लग्न व्यये राहुजीवौ प्रेतशापात्सुतक्षय ॥९८॥

भावार्थ—शनि और सूर्य पञ्चम घर में पड़े हों और क्षीण चन्द्रमा सप्तम घर में में बैठा हो और लग्न एवं बारहवें में राहु और जीव हो तो प्रेत वाधा से वंश नष्ट होता है।

पुत्रस्थानाधिपे मन्दे नाशस्थे लग्नगे कुजे ।
कारके नाशराशिस्थे प्रेतशापात्सुक्षयः ॥९९॥

भावार्थ—पुत्रस्थान का स्वामी और शनि अष्टम घर में बैठा हो और लग्न में मंगल पड़ा हो तथा कारक ग्रह अष्टम घर में स्थित हो, तो प्रेत के शाप से सन्तान नष्ट होती है।

लग्ने पापे व्यये भानुः सुते चारार्कि भौमजाः ।
पुत्रेशेरन्ध्रभावस्थे प्रेतशापात्सुतक्षयः ॥१००॥

भावार्थ—लग्न में पापग्रह हो, बारहवें घर में शनि, सूर्य और मंगल हो तथा पञ्चमेश अष्टम घर में हो तो प्रेत के शाप से सन्तान का क्षय होता है।

लग्ने राहुसमायोगे पुत्रस्थे भानुनंदने ॥
कारके नाशराशिस्थे प्रेतशापात्सुतक्षयः ॥१०१॥

अर्थ—लग्न में राहु हो और पञ्चम भाव में शनि हो तथा कारकग्रह अष्टम राशि में हो तो प्रेत के शाप से सन्तान नष्ट होता है।

लग्ने राहुश्व शुक्रेज्ये चंद्रमंदयुतेथवा ॥
लग्नेशे मृत्युराशिस्थे प्रेतशापात्सुतक्षयः ॥१०२॥

अर्थ—लग्न में राहु, शुक्र, वृहस्पति अथवा चन्द्र, शनि से युक्त हों तथा लग्नेश अष्टम राशि में हो तो प्रेत के शाप से सन्तान का विनाश होता है।

लग्ने राहूसमायोगे पुत्रस्थे भानुनंदने ॥
कुजदृष्टे युते वापि प्रेतशापात्सुतक्षयः ॥१०३॥

अर्थ—लग्न में राहु तथा पञ्चम भाव में शनि और उसको मंगल देखता हो अथवा शनि के साथ हो तो प्रेत के शाप से सन्तान विनाश होता है।

कारके नीचराशिस्थे पुत्रस्थानाधिपेस्थिरे ॥
नीचदृष्टे नीचयुते प्रेतशापात्सुतक्षयः ॥१०४॥

अर्थ—पुत्रकारक ग्रह नीच राशि का हो तथा पञ्चमेश स्थिर राशि का हो, उसको नीच ग्रह देखता हो या युक्त हो तो प्रेत शाप से सन्तान नष्ट होता है।

लग्ने मंदयुते राहुरंध्रं भानुसमन्विते ॥
व्यये भौम सभायोगे प्रेतशापात्सुतक्षय: ॥१०५॥

अर्थ--लग्न में शनि के साथ राहु हो तथा अष्टम भाव मंगल से युक्त हो, बारहवें स्थान में मंगल पड़ा हो तो प्रेत शाप से सुत का नाश होता है।

कामस्थानाधिपे दु:स्थे पुत्रे चंद्रसमन्विते ॥
मंदमांदियुते लग्ने प्रेतशापात्सुत य: ॥१०६॥

अर्थ—सप्तमेश अष्टम भाव में पड़ा हो और पञ्चमेश चन्द्रमा के साथ लग्न में बैठा हो तो प्रेत शाप से सन्तान क्षय होता है।

बाधास्थानाधिपे पुत्रे शनिशुक्र समन्विते ॥
कारके नाशराशिस्थे प्रेतशापात्सुतक्षय: १०७॥

अर्थ--अष्टमेश पञ्चम में शनि और शुक्र के साथ बैठा हो एवं पुत्रकारक ग्रह अष्टम में हो तो प्रेत के शाप से सन्तान का विनाश होता है।

## प्रेतदोष शान्ति

तद्दोषस्य प्रशांत्यर्थं विष्णुश्राद्धंच कारयेत् ॥
रुद्रस्नानं प्रकुर्वीत व्रतमूर्ति तु दापयेत् ॥१०८॥
धेनुं रजतपात्रं च नीलचैलं प्रदापयेत् ॥
एतत्कर्म कृते तत्र शापमोक्षं प्रजायते ॥१०९॥
पुत्रप्राप्तिर्भवेत्तेन विप्रेभ्यो दक्षिणां दिशेत् ॥

अर्थ--प्रेत दोष शान्त्यर्थ विष्णु श्राद्ध करना चाहिये। रुद्राभिषेक करना चाहिये। प्रदोष आदि का व्रत करना चाहिये और विष्णु तथा शिव की मूर्ति का दान करना चाहिये। गोदान, चाँदी

का पत्र, नीलावस्त्र, इनका दानकर ब्राह्मणको दक्षिणा देना चाहिये, इन कर्मों के करने से प्रेत शाप की शान्ति होती है और प्राणी को पुत्र की प्राप्ति होती हैं।

## बहुपुत्र योगाः

पुत्रे राहूरविः सौम्याकारके शुभसंयुते ॥
शुभेषु वीक्षिते वापि बहुपुत्र समादिशेत् ११०॥

अर्थ—पञ्चम घर में राहु सूर्य और सौम्य ग्रह हों और पुत्र-कारक ग्रह शुभ के साथ हों या शुभ ग्रह वीक्षिप्त हो तो उसे बहुत से पुत्र हो।

पुत्रेशे शुभराशिस्थे शुभदृष्टि समन्विते ॥
कारके केन्द्रभावस्थे बहुपुत्रं समादिशेत् ॥१११॥

अर्थ—पंचमेश शुभ राशि में बैठा हो और शुभग्रह वीक्षित ( अस्त ) हो तथा कारक ग्रह केन्द्र भाव में पड़ा हो तो बहुत से पुत्र होते हैं।

लग्नेशे पुत्रराशिस्थे पुत्रे लग्नसमाश्रिते ।
केन्द्रत्रिकोणगे जीवे बहुपुत्रयुतो नरः ॥११२॥

अर्थ—लग्नेश पंचमेश की राशि में बैठा हो और पंचमेश लग्न में विराजमान हो और गुरु केन्द्र और त्रिकोण में बैठा हो तो उसके बहुत से पुत्र होते हैं।

पुत्रस्थानगते राहौ मन्दांशक बिवर्जिते ।
बहुँपुत्रौ नरोविद्यान्च्छुभग्रह निरीक्षिते ॥११३॥

अर्थ—पंचम घर में राहु बैठा हो किन्तु शनि के नवांश में न बैठा हो और शुभ ग्रह के साथ निरीक्षित होने से बहु पुत्र होता है ।

पुत्रस्थानाधिपे स्वेच्चे लग्नेशे शुभ संयुते ।
कारके शुभसंयुक्ते बहुपुत्रयुतो नरः ॥११४॥

अर्थ—पंचमेश अपने उच्च में पड़ा हो और लग्नेश शुभग्रह के साथ हो तथा कारक ग्रह भी शुभ ग्रह से युक्त हो तो उस प्राणी के बहुत संतान कहनी चाहिये।

पुत्रस्थाने स्तदीशो वा गुरौ वा शुभवीक्षिते ।
शुभेन सहितो वापि बहुपुत्रयुतो नरः ॥११५॥

अर्थ—पंचम घर में पंचमेश या गुरु पड़ा हो और उसे शुभ ग्रह देखते हों अथवा शुभ ग्रह से युक्त हो तो वह मनुष्य बहुत सन्तान वाला होता है।

परिपूर्णंबले जीवै लग्नेशे पुत्रराशिगे ।
पुत्रेशे बलसंयुक्ते पुत्रप्राप्तिर्न संशयः ॥११६॥

अर्थ—परिपूर्णबलि गुरु हो और लग्नेश पंचमेश की राशि में बैठा हो एवं पंचमेश बलिष्ट हो तो उसके बहुत से सन्तान कहना चाहिये ।

वर्गोत्तमांशगे जीवे लग्नेशस्थांशपे शुभे ।
पुत्रेशेनयुते दृष्टे पुत्रप्राप्तिर्न संशयः ॥११७॥

अर्थ—गुरु अपने वर्गोत्तम के नवांश हो और लग्नेश शुभ ग्रह के नवांश में हो तथा वह लग्नेश पंचमेश के साथ हो या वीक्षित हो तो उसे पुत्र की प्राप्ति निःसन्देह होती हैं।

वित्तस्थे पुत्रभावेशेपरिपूर्णबलान्विते ।
वैंशेषिकांशके जीवे पुत्रप्राप्तिर्न संशयः ॥११८॥

अर्थ-परिपूर्णबलि पञ्चमेश द्वितीय स्थान में बैठा हो बैशेषिक

ग्रह के नवांश में गुरु पड़ा हो तो निःसन्देह पुत्र की प्राप्ति होती है।

लग्नात्पुत्राधिपः स्वोच्चे अन्योन्यात्वाजिवीक्षिते ।
परस्परस्थानगते पुत्रगोइमे स्मृता ॥११९॥

अर्थ— लग्न में पञ्चमेश उच्च का हो तथा लग्नेश और पञ्चमेश एक दूसरे को देखते हों और लग्नेश पञ्चम में और पञ्चमेश लग्न में हो तो ये तीनो योग पुत्र प्राप्ति कराता है।

पुत्रस्थानाधिपस्थांशराशीशे शुभसंयुते ।
शुभेन वीक्षिते वापि पुत्र प्राप्ति कराइमे ॥१२०॥

अर्थ--पुत्र स्थानाधिप के राशि का नवमांश के शुभ ग्रहों से युक्त हो अथवा वीक्षित हो तो ये पुत्र प्राप्ति योग होता है।

लग्नपुत्राधिपौ केन्द्रे शुभग्रह समन्विते ॥
कुटुंवेशे बलाढयो तु पुत्रप्राप्ति कराइये ॥१२१॥

अर्थ—लग्नेश और पञ्चमेश ये केन्द्र शुभ ग्रह के साथ हो तथा कुटुम्बमेश बलि हो तो ये पुत्र प्राप्ति कर्त्ता समझना चाहिये।

लग्नेशे दारभावस्थे दारेशे लग्नमाश्रिते ॥
द्वितीयेशे विलग्नस्थे पुत्रप्राप्ति कराइमें ॥१२२॥

अर्थ—लग्नेश सप्तम भाव में वैठे हों और सप्तमेश लग्नेश में पड़ा हो तथा द्वितीयेश लग्नेश में पड़ा हो तो ये योग पुत्र प्राप्ति कर्त्ता होता हैं।

दारेशेन च संयुक्ते नवांशभवनाधिपे ॥
पुत्रलग्नविलग्नेशे पुत्रप्राप्ति कराइमे ॥१२३॥

अर्थ—पञ्चमेश और लग्नेश तथा इनके नवांशक भवन का अधिपति सप्तमेश करके संयुक्त हो तो ये पुत्रप्राप्ति कर्त्ता जानना चाहिये।

## अनपत्यत्वयोगाः

पुत्रवित्तकलत्रेशा संयुक्तानव भागयाः ॥
पापांशकाः पापयुताः त्वनपत्यत्व मादिशेत् ॥१२४॥

अर्थः—पंचमेश धनेश, सप्तमेश ये नवांश के साथ बैठे हों तथा पापांशक पापग्रहों करके युक्त हों तो उस प्राणी को सन्तान हीन कहना चाहिये।

गुरुर्लग्नेश दारेश पुत्रस्थानाधिपेषु च ॥
सर्वेषु बलहीनेषु वक्तव्यात्वनपत्यता ॥१२५॥

अर्थ—गुरु लग्नेश सप्तमेश और पञ्चमेश इन सबके निर्बली होने से उस प्राणी को सन्तान हीन कहते हैं।

व्ययेश संयुतांध्रेशो मृत्युराशिस्थिते यदि ॥
पुत्रेशे क्रूरदृयांशे त्वनपत्यत्वमानिशेत् ॥१२६॥

अर्थ—द्वादशेश अष्टमेश करके युक्त अष्टम घर में बैठा हो, और पञ्चमेश क्रूर ग्रहों से वीक्षित हो तो उसको सन्तान का धनि कहा जाता है।

लग्ने पुत्रेश्वरे दुस्थे कारके नीचराशिगे ॥
अनपत्य ग्रहे पुत्रे अनपत्यत्वमादिशेत् ॥१२७॥

अर्थ—लग्नेश और पञ्चमेश ये छठे में पड़े हों और कारक ग्रह नीच राशि का हो तथा सन्तान नाशक ग्रह के घर में पञ्चम में पड़ा हो उसके अनपत्यत्व कहा जाता है।

क्रूरषष्टांशके जीवे पुत्रस्थे नाशराशिगे ॥
पुत्रेशे नाशराशिस्थे अनपत्यत्वमादिशेत् ॥१२८॥

अर्थ--जीव क्रूर ग्रह के या छठे स्थानाधिप के नवांश में हो और पञ्चमेश की राशि में अष्टम राशि का स्वामी हो तथा पंचमेश अष्टम राशि में बैठा हो तो सन्तान हीन होता है।

सुतपतिरस्तंगतो वा पापयुतः पापवीक्षितो वापि ॥
संतति बाधां कुरुते केन्द्रे पापान्विते चन्द्रे ॥१२९॥

अर्थ--यदि पंचम घर का मालिक अस्त हो गया, वा पापी ग्रहों के साथ बैठा हो अथवा पापी ग्रह उस सन्तानाधिप को देखते हो तो उस प्राणी को सन्तान की वाधा जानना चाहिये। अथवा चन्द्रमा केन्द्र में पाप ग्रहों से युक्त बैठा हो तो भी उसको सन्तान की बाधा कहनी चाहिये। इस श्लोक में चार योग कहे गये हैं।

सन्तानाधिपते पचरिष्फषष्टस्थिते खले।
पुत्र भावो भवेत्तस्य जातोपि भ्रियते शिशुः ॥१३०॥

अर्थ--पञ्चमेश से पाँचवें में बारहवें और छठे स्थान में यदि पापग्रह पड़े हों तो उसके पुत्र नहीं होते। और यदि होते हैं भी तो जीते नहीं हैं।

## अथ तत्कालपुत्रकारकयोगः

लग्नाधिपे कुजस्वोच्चे रन्ध्रे मन्दचरेरवौ।
शुभ दृष्टि समायोगे चिरात्पुत्र मुपैति सः ॥१३१॥

अर्थ—लग्नेश, मंगल ये दोनों उच्च के हों, और शनि सूर्य अष्टम में तो तथा इन पर शुभ ग्रहों की दृष्टि हो तो तत्काल पुत्र की प्राप्ति कहा जाता है।

लग्ने मन्दगुरौ रन्ध्रे व्यये भौमसमन्विते ।
शुभ दृष्टः स्वतुंगे वा चिरापुत्रमुपैति सः ॥१३२॥

अर्थ—लग्न से शनि, अष्टम में गुरु और वारहवें घर में मंगल हो ये शुभ ग्रहों कर बीक्षित हों अथवा उच्च के हो तत्काल पुत्र कीं प्राप्ति कहनी चाहिये।

पुत्रस्थामन्द जीव ज्ञालग्ने पुत्रांधिपे शुभे ।
पुत्रेशे शुभराशिस्थेचिरात्पुत्र मुपैतिसः ॥१३३॥

अर्थ—पञ्चम घर में शनि गुरु और वुध हो तथा लग्न में पुत्राधिप शुभग्रह करके युक्त हो अथवा पञ्चमेश शुभ राशि का हो तो तत्काल पुत्र की प्राप्ति होती है।

सुतेराव्हर्कशुक्रेज्याशुभर्शे शुभर्क्षे शुभवीक्षिते ।
पुत्रेशेशुभराशिस्थेचिरात्पुत्र मुपैति सः ॥१३४॥

अर्थ—पञ्चम भाव में राहु सूर्य और गुरु बैठा हो अथवा ये शुभ ग्रह के स्थान में पड़े हों और शुभ ग्रह देखते हों तथा पञ्चमेश शुभ राशि में बैठा हो तो उसके बहुत जल्दी सन्तान होवे ऐसा कहना चाहिये।

लग्ने सौम्यधने पापे तृतीये पापखेचराः ।
शुभेशे शुभ राशिस्थे चिरात्पुत्र मुपैति सः ॥१३५॥

अर्थ—लग्न में शुभग्रह और धन भाव में पापग्रह तथा

तीसरे घर में भी पापग्रह हो तथा शुभग्रह राशि में पड़ा हो तो तत्काल पुत्र की प्राप्ति होती है ।

## दत्तकसुतयोगाः

पुत्रस्थाने कुजे मन्दे बुधक्षेत्रे बिलग्नपे ॥
बुधदृष्टे युते वापि तदा दत्त सुतादयः ॥१३६॥

अर्थ--पञ्चम में मंगल शनि और बुध घर में लग्नेश हो, वह बुध से युक्त हो अथवा दृष्ट हो तो उस प्राणी को दत्तकसुत अर्थात् गोदलिया लड़का है ऐसा कहा जाता है ।

पुत्रस्थाने बुधक्षेत्रे मन्द क्षेत्रेऽथवा भवेत् ।
मन्दमांदियुते दृष्टे तदा दत्तसुतादयः ॥१३७॥

अर्थ--पञ्चम में वा बुध के क्षेत्र में अथवा शनि के क्षेत्र में शनि बैठा हो अथवा अन्य दुष्ट ग्रह पड़े हों अथवा उनको देखते हो तो उसको गोदलिये लड़का कहना चहिये ।

पुत्रस्थाने बुधक्षेत्रे बुधस्वंशेक्षितेपि वा ।
लग्नाधिपे शनौ वापि दत्तपुत्रा भवंतिये ॥१३८॥

अर्थ-पञ्चम में बुध के क्षेत्र में अपने नवांशक में पड़ा हो या देखता हो अथवा लग्नेश और शनि पड़े वा उसको देखते हों तो उसके दत्तक ( गोद का लड़का ) हो ।

पुत्रेशे मन्दसंयुक्ते कुजसौम्यनिरीक्षिते ।
लग्नाधिपे बुधांशे वा दत्तपुत्रा भवन्ति हि ॥१३९॥

अर्थ-लग्नेश शनि से युक्त हो और मंगल, बुध करके वीक्षित हो अथवा लग्नेश बुध के नवांशक में हो तो उसे गोदलिये लड़के होते है ।

कामेशे लग्नभावस्थे पुत्रेशे शुभ संयुते ।
पुत्रे मन्द बुधे वापि दत्तपुत्राभवन्ति हि ॥१४०॥

अर्थ-सप्तमेश लग्नमें और पञ्चमेश शुभग्रह करके युक्त और पञ्चम भाव में शनि और बुध बैठे तो उसके गोदके लड़के कहे जाते हैं।

पुत्रेशे भाग्यभावस्थे भाग्येशे कर्मराशिगे ।
पुत्रेश बुधदृष्टे तु दत्तपुत्रस्तु सन्तति ॥१४१॥

अर्थ—पुत्रेश भाग्य भाव में बैठा हो और भाग्येश दशम राशि में पड़ा हो और उस पुत्रेश को बुध देखता हो तो उसके गोदलिये पुत्र जानना चाहिए।

लग्नाधिपे भृगुस्वोच्चे पुत्रे मन्दसमन्विते ।
कारके बल संयुक्ते दत्तपुत्रस्तु सन्तति ॥१४२॥

अर्थ—लग्नेश और शुक्र ये उच्च के और पञ्चमभाव शनि से युक्त हों तथा पुत्र कारकेश बलवान् हो तो उसके गोदलिये लड़का कहना चाहिये।

पुत्रस्थानाधिपे चन्द्रे लग्ने पुत्रे शनैश्चरे ।
परिपूर्ण बलेजीवे दत्तपुत्राः सुतावहाः ॥१४३॥

अर्थ—पुत्र स्थान का अधिप चन्द्र हो, लग्न में पञ्चमेश शनि और परिपूर्ण बली राहू बैठा हो तो दत्तकपुत्रक से पुत्रवान् कहना चाहिये।

पुत्राधिपे रवौ लग्नेपुत्रस्थे शनिसोमजौ।
पुत्राधिपयुते लग्ने दत्तपुत्रात्सुतं भवेत् ॥१४४॥

अर्थ—पञ्चमेश और सूर्य ये लग्न में बैठा हो और पञ्चम घर में शनि और बुध हो तथा लग्न पुत्राधिप से युक्त हो तो दत्तक [गोद के] पुत्र से पुत्रवान् कहना चाहिये।

लग्नाधिपे बुधे पुत्रे कुजदृष्टि समन्विते ।
कारके लाभराशिस्थे दत्तपुत्रात्सुतं भवेत् ॥१४५॥

अर्थ—लग्नेश और बुध ये पञ्चम में हो तथा इनको मगल देखता हो और कारक ग्रह लाभराशि [ग्यारहवें] बैठा होतो दत्तक पुत्र से पुत्रवान् कहना चाहिये।

लग्नाधिपे गुरौ पुत्रे शनिदृष्टि समन्विते ।
पुत्रेसे भौमराशिस्थे दत्तपुत्रात्सुतावहः ॥१४६॥

अर्थ--लग्नेश और गुरु पञ्चम में बैठे हों और शनैश्चर इनको देखता हो तथा पञ्चमेश मगल को राशि पर स्थित हो तो दत्तक पुत्र से अर्थात् गोद के लड़के से पुत्रवान् कहलाता है।

मन्दांशे पुत्रराशीशः स्वरांशौ गुरुभार्गवौ ।
पूर्वंदत्त सुतप्राप्तिः परं नार्याः पुनः सुतः ॥१४७॥

पुत्र स्थान का स्वामी शनि के नवांश में हो और गुरु शुक्र अपनी राशि में हो तो प्रथम दत्तपुत्र की प्राप्ति होती है बाद स्त्री से पुनः पुत्र होता है।

सुतेसितांशे च सितेन दृष्टे बहून्यपत्यानि विधोरपीदम्। दासी भावान्यात्मज भावनाथे यावन्मितेंऽशे शिशुसंमितिःस्यात्।१४८।

यदि पञ्चम भाव में शुक्र का नवांश हो और शुक्र से दृष्ट हो तो दासी या रखेल से उत्पन्न बहुत सन्तान होतीं है। और पंचम भाव में चन्द्रमा का नवांश हो और चन्द्रमा से दृष्ट हो तो भी दासी से या रखेल (सुरैतिन) से उत्पन्न बहुत सन्तान होती है। पंचम भाव के स्वामी के नवांश संख्या के तुल्य सन्तान की संख्या होती है।

इति श्रीशिव संहितायाम् सन्तानः खण्डम् समाप्तम् ॥ शुभम्भूयात्
॥ सत्य सत्यम् सुखम् शिवम् ॥

॥ श्री गणेशायनमः ॥

# अथ शिवसंहिता ( कर्म विपाक खण्ड )

## १. अश्विनीनक्षत्र चरण १–२–३–४

लोकमत्याचू नृसिंह शर्मायं पूर्व जन्मनि,
मध्यदेशोद्भवः श्रीमान् दुःखी ब्राह्मणहायतः । १ ।
प्राग्भूतेयं चेतवर्मा गुणवत्याखिया सह,
अयोध्यानिकटेजातः दुःखी मातुल हायतः । २ ।
वैश्यवीर्य्यश्चोलवर्मा प्रभावत्यान्यजन्मनि,
नारायणपुरे जातः ब्रह्मकोपाच्च दुःखितः । ३ ।
नन्दने लक्ष्मणः शूद्रोकल्याण्यास्तेयकृच्चयः,
प्राग्भवेनरकान् भुक्त्वाभध्यदेशेयमागतः । ४ ।

## २. भरणी नक्षत्र चरण १–२–३–४

काकुस्थनगरे रम्ये द्विजो लीलाधरः पुरा,
रुक्मिण्यापुन राजातः ब्रह्मवृत्यऽपहारकः । ५ ।
जानकी नगरेजातः लून शर्माचयः पुरा,
पातिव्रत्यात्स्त्रियाः सोयं ब्रह्मदोपा दिहागतः । ६ ।
लेक्खावैश्यः शिवपुरेवाभाक्ष्या गुडवृत्तिमान्,
यद्धारेणमृतोनड्वन् सोऽस्मिन् जन्मनिचागतः । ७ ।
लीलयालोकशर्मायं वधिकःप्राग्भवेऽभवत्,
सर्पान्मृत्युभयंनीतः नरदेहं पुनर्गतः । ८ ।

## ३–कृत्तिका नक्षत्र चरण १–२–३–४

अहिवर्णो भवेभूते गुडग्रामेऽभवत्पुरा,
कलयाराजवंशीयोमृगीघ्नः पुनरागतः । ९ ।

कान्या कुब्ज इद्रंशर्मा रुद्र मत्यास्त्रियापुरा,
मृतकस्य महादानं गृहीत्वा पुनरागतः ।१०।
उद्योतः सूर्यनगरेद्विजोगिरिजयायुतः,
तैलकारकृतंदानं गृहीत्वाऽत्रा गतः पुनः ।११।
माहिष्मत्यांकान्यकुब्ज एलाधारी द्विजोऽभवत्,
दानव्यासोऽद्यसंजातः वैश्यस्य धनहारकः ।१२।

४–रोहिणी नक्षत्र चरण १–२–३–४

गंगायमुनयोर्मध्ये जातोऽयं प्राक्द्विजोऽधमः.
ओरीनाममहाचौरः तत्फलाभासवानिह ।१३।
वैमानिकपुरेजातः वासुदेवोद्विजोत्तमः,
जारवत्यास्त्रियानाम्न्या लीलावत्या समागतः ।१४।
विष्णुदासस्तुयंनामशंकरस्यपुरेपुरा,
प्राग्भवात्सइहाजातः सौन्दरी साधुभर्त्सनात् ।१५।
अंतर्वेदेबुद्धिशर्मा पौरोहित्यं चकारयः,
प्रतिग्रहादिहाजातः नरकादद्य जन्मनि ।१६।

५–मृगशिरा नक्षत्र चरण १–२–३–४

मध्यदेशे शुभ्रपुरे सुशीलासंयुतो गृही,
वेदशर्मेतिविख्यातः लोहकारांश हारकः ।१७।
अधमाचप्रियायस्यजाताप्राग्बोधशर्मणः,
नदनस्य पुरात्सोयमना चारादिहागतः ।१८।
कुलालष्कामचंदाखयो पुरीकापुरजः पुरा,
देवकीति प्रियायस्य सूर्प्पकारान्सुहृत्पुनः ।१९।
भूतेजन्मनियोजातः केशवस्यपुरे द्विज,
किशोराख्योभवेत्सोयं लघुभ्रातृसुहृद्व्रतः ।२०।

६–आर्द्रा नक्षत्र चरण १–२–३–४

रंगकारःकुबेराख्योमहाकाळ पुरेपुरा,
लीळायायोवसत्सोयं ब्राह्मणीगमनादिह ।२१।

यासीदासेति वणिज उज्जयिन्यां निवासतः,
स्वर्गभुक्त्वापुनर्जातः ब्राह्मण स्वर्णहारकः ।२२।
मांगल्य पुरवासाप्तउज्जयिन्यां फलोदयः,
तथापि विप्रोङ्कवालः चौर्य्याज्जातोऽद्य जन्मनि ।२३।
छागालः शूद्रजाजीय उज्जयिन्यामजायत,
प्राज्ञः सोद्यभवेजातः स्वर्णकारांश हारकः ।२४।

७--पुनर्वसु नक्षत्र चरण १–२–३--४

शूद्रःकेशव नामाख्योवल्लकः सुन्दरीयुतः,
वसन्वसंतनगरे स्वर्णस्ते यादिहागतः ।२५।
प्रभावत्या स्वर्णकारष्को दामोदर नामकः,
लक्ष्मणाख्येपुराजात आभीरी गमनात्कृशः ।२६।
हार्द दुरेतियन्नामनापितः ककशायुतः,
पासं शिवपुरे कृत्वाहत्वा वैश्यमिहागतः ।२७।
कैवर्तोहि मनोनाममत्ता युक्तश्चयः पुरा,
नंदनाख्यपुरेजातः सोयंमत्स्यविहिंसकः ।२८।

८–पुष्य नक्षत्र चरण १--२--३--४

प्राग्भवेवल्लवः शूद्रः कैकेय्या मध्यदेशजः,
हूहशाकेतुस्संजातःलोभाद्वैश्य प्रघातकः ।२९।
हस्तिनेशिल्पिकारे कोहेमदासेर्ति विश्रुतः,
भार्य्याभ्यां मानुषीं योनिजातः पिप्पलछेदनात् ।३०।
जवनेलोहकारैकोहोमकारेति विश्रुतः,
गांपंकमग्नांनगतः हत्ययां सोयमागतः ।३१।
यश्चित्रयासाककारी रामपुर्य्यांपुराऽभवत्,
डंवरस्सोयमायातःमार्जारीवधकारणात् ।३२।

९—श्लेषा नक्षत्र चरण १–२–३–४

गौर्य्ययाडिंडिभः भूतेमांडव्ये लौणकारकः,
पुरोहितार्थगोदानेब्राह्मकोयादिहागतः ।३३।

सोऽयंडुलंभगोपालःजातोऽलर्कं पुरेचयः ,
गवामरक्षणो नैवपृष्ठिघातादिहागतः ।३४।
डेलवेंद्रेतियोजातः मालाकारः पुराभवे ,
स्वर्णाहर्षाच्चवैश्यस्यचंद्रावत्यासआगतः ।३५।
कैवर्तोडोलकोनामलक्ष्मणाख्यपुरेपुरा ,
केशव्यास इहाजातः मत्स्यभुक् जीवहिंसकः ।३६।

१०—मघा नक्षत्र चरण १--२--३--४

निवसन्मंगलग्रामेवैश्योऽयं मंगलाभिधः ,
दानापहरणाद्दुःखंकोशलामरणात्सुखम् ।३७।
भूतेजन्म निमित्राखयः नंदिग्रामोद्भवोद्विजः ,
कर्कसाख्यास्त्रिया जातःमघवेश्यारतोयतः ।३८।
कुलालोमंथरग्रामेमूर्तिर्नाम्नावसत्पुरा ,
अद्यजन्मनिचायातःब्राह्मण्या कांतयासह ।३९।
विकांच्यांपालिकानाम्न्या स्त्रियाऽयमेकरंदनः ,
प्राग्भवेकृपयणोवैश्यःदेवतानाम पूजकः ।४०।

११—पूर्वा फाल्गुनी नक्षत्र चरण १--२--३--४

सौराष्ट्रेशोभनपुरेमोहनोनामवर्मजः ,
स्ववृषौकूपतितौश्रुत्वारात्रौ गतोनयः ।४१।
काष्टकारःटकारीतिकार्णाटे पूर्वजन्मनि ,
गोत्रकन्याऽभिगमनात्सोयमत्रागतःपुनः ।४२।
टीकावैष्णवदासोऽयंकायस्थःसिंहलेपरा ,
सूर्ययास्वर्णकारस्यकन्यकागमनादिह ।४३।
टूकमल्लेतिविप्रोऽयं शंकरस्यपुरेपुरा ,
कलत्रत्यागलंपापंभुक्त्वेदानीमिहागतः ।४४।

१२—उत्तरा फाल्गुनी नक्षत्र चरण १--२--३--४

टैकोवैश्यः कोशलायास्स्वत्न्या स्वर्गतिंगतः ,
विप्रस्वरोपभोगात्सःपनरत्र समागतः ।४५।

स्वर्णकारःपराजातःटोंडाख्यः पुरुषोत्तमे,
मालार्थैविप्रस्वर्णधृत्वाभुक्त्वागतः पुनः ।४६।
पट्टने तैल कारोयः परागी पूर्वजन्मनि,
जेष्ठस्त्री विषदानात्सइहाऽयातोऽति दुःखितः ।४७।
पीरुमल्लोगयावासो मद्यपःपूर्वजन्ममि,
सोऽयंवेश्याप्रसंगेनमनुजः पाप लक्षणः ।४८।

१३–हस्त नक्षत्र चरण १--२--३--४

प्राग्भवेभोकदेशीयः पूपाख्यस्स्वर्ण कारकः·
चांचल्यां पुनरायातः वैश्यः स्यर्णाऽपहारकः ।४६।
वंगेदेशेखङ्गनामानापितोवसति प्रिये,
ज्येष्टपत्रवधू भोगाल्लीलयासः समागतः ।५०।
कारुषकोसिकी ती!रेणालनामा भवेपुरा,
लोभग्रस्तोऽत्र संयातः नरकात्पुण्यवर्जितः ।५१।
ठाकेवलष्कमलयागजेन्द्रस्य पुरेचयः,
कायस्थः प्राग्भवे जातः ब्रह्मदोषादिहागतः ।५२।

१४–चित्रा नक्षत्र चरण १--२--३--४

प्रेमसिंहो गयायांयः चांचल्याप्रिययासह,
कन्यायास्त्व विवाहाच्च भुक्तेऽघंचाद्यजन्मनि ।५३।
मद्यवेश्या रतोविप्रः पोलाख्यः कालिकापुरे,
भुक्ताशुभांस्त्रियं पूर्वे भवेस्मिन्पुनरागतः ।५४।
रतिदासो वणिक् लक्ष्म्या सुधर्माऽख्येऽभवत्पुरा,
चांचलययाहृतंद्रव्यंभुक्तागोपस्यचागतः ।५५।
प्रतिष्ठानपुरेविप्रःभ्रष्टःपरमयागतः,
स्वैरिण्या पातकं भुक्त्वाऋषिशोयं समागतः ।५६।

१५–स्वाती नक्षत्र चरण १--२--३--४

रुद्रवर्मा कान्यकुब्जे प्रभावत्या पुराभवे,
विप्रस्त्री हरणात्पापंभुक्त्वापुनरिहागतः ।५७।

पुराविंध्य भवोविप्रः पापीपुत्र सतीरतः,
रेधनेश्वरयन्नामसोयमद्यभवेगतः ।५८।
वल्लवोयंकुरुक्षेत्रेरीहिताख्यो भवत्पुरा,
पुंश्चल्या सोयमायातः पुण्येननरतां पुनः ।५६।
पांडवानांपुरेपूर्वे भवेतारा धरेतियः,
शुद्रोजातः कुपुत्राभ्यांपुंश्वल्यारंडयागतः ।६०।

१६--विशाखा नक्षत्र चरण १--२--३--४

तिलवर्मेतियो नाम्नाकां पिल्यो लोभमूर्तिमान्,
अदत्वापत्नि पुत्राभ्यामन्नंसर्पहतोगतः ।६१।
तुलाधारी द्विजः कांच्यांशिवद्रोही पुराभवे,
भुक्त्वास नरकंघोरं पुनरत्र समागतः ।६२।
तेजवर्मा द्विजद्वेष्टा विदर्भेयः पुराभवे,
जातः सोऽद्यभवे भूयोद्विजानां वृत्तिहारकः ।६३।
मायायांतोवरो वर्माशीला ढ्योंहे महारकः,
भूते जन्मनि संभुज्यसुख मत्रागतः पुनः ।६४।

१७--अनुराधा नक्षत्र चरण १--२--३--४

कल्याण नगरेवैश्यःनान्हूनाम्नापुनराऽभवत्,
विशालाद्याचस्वैरिण्या पुनरालभतेजनुः ।६५।
मागधे काष्टकारीयः नीलकंठेति विश्रुतः,
यतेर्द्रव्यहरः पापात् पुनर्जन्मारिवहागतः ।६६।
ग्रामदाही सुफर्मायां सौराष्ट्रे नूतनोद्विजः,
जातः सोऽद्यभवेद्भूपः पापचिन्ह धरोवरः ।६७।
देव्यावंदीजनो नाम्नानेतासौराष्ट्र सम्भवः,
मार्जार्य्याः पंचपुत्राणां हननात् पुनरागतः ।६८।

१८-- ज्येष्ठा नक्षत्र चरण १--२--३--४

नोषेनाम्ना वेदपाठी महाराष्ट्रेऽभवत द्विजः,
नरतांपनरापातः भ्रातुरंशेन दूषितः ।६९।

पट्टने लौहकारैकोथाज्ञो गोवर्द्धनाभिधः,
स्त्री पुत्र त्यागान्नरकंभुक्त्वा पुनरिहागतः ।७०।
ताम्बूलकारः शूद्रोयं जीमूतोदेव नागरः,
पुत्रस्त्री हरणाद्दुःखं भुक्त्वापुनरिहागतः ।७१।
चतुर्भुजे पट्टकारौ विशालायुक्ष्मणौचयौ,
पत्नि प्रघातान्नरकं भुक्त्वापुनरिहागतौ ।७२।

१९--मूल नक्षत्र चरण १--२--३--४

योरामदासकायस्थो देविकाख्यस्त्रियाचयः,
अयोध्या नगरे जातोविप्रधान्यादनाद्गतः ।७३।
राघवस्य पुरेयोगीं शर्माजातो गुणज्ञया,
सएव पुनराऽऽयातः भ्रातुरंशेन दूषितः ।७४।
भावसेनो मनोहर्य्या वर्माऽयं मंगलेपुरा,
संभूतः पापजं भुक्त्वा पुनर्जात इहातुरः ।७५।
डिंडवे पुण्यमत्यायः भीमोलवण कारकः,
वृषभौ कूप पतितौ श्रुत्वारात्रौ गतोश्वसः ।७६।

२०--पूर्वाषाढ़ नक्षत्र चरण १--२--३-४

कोशलायां पुराजातो वसिष्ठस्याश्रमे द्विजः ।
भागिनेय वधू भोगद्भू धनेशोयमागतः ।७७।
धरणीधर वैश्योयं जातः शिवपुरेपुरा ।
ब्राह्मणस्य धनंभुक्त्वा सुंदर्य्या पुनरागतः ।७८।
गंधर्वस्य पुरेजातः फालीलोध्रो महाबलः ।
विप्रभूमि हरोऽज्ञानात्पुनरत्र समागतः ।७९।
अयोध्यायां पुराजातो मालाकारश्वढ़ाकलः ।
विप्रस्याऽर्ध धनं भुक्त्वासोऽयत्र समागतः ।८०।

२१-उत्तराषाढ नक्षत्र चरण १-२-३-४

रामपुर्य्यां पुराजातः श्वेततीर्थो द्विजोत्तमः ।
कनिष्ठं भ्रातरं हत्वा भेरीसोऽयं समागतः ।८१।

मंकेश्वरः पुरेभोजः म्लेच्छवाणी रतोद्विजः।
स्वपत्न्याभ्रातृ पुत्रस्य कारयित्त्वा वधगतः। ८२।
जवनेजय देवाख्यः शीलमत्याद्विजः पुराः।
भगिनी वध दोपात्सः इहाऽयातोऽति दुःखितः। ८३।
गुर्जरेजीवलो जातो वेदपाठी द्विजः पुरा।
म्लेच्छान्न भोजनात्पत्न्या मानुषे पुनरागतः। ८४।

## २२-श्रवण नक्षत्र चरण १-२-३-४

मरुंत नगरे विप्रः खील गौतम विश्रुतः।
भुक्त्वामित्र धनंपूर्वे मालिन्या पुनरागतः। ८५।
गांधारेयवस्नेही द्विजोखुन्नी धरोवरः।
सास्मिन् द्वितीये संजातः भवेम्लेच्छान्नभोजनः। ८६।
गंगयाखेड शर्माख्यः द्विजः काश्मीरवासतः।
पुनर्नृतनुतां जातः भवेस्मिन्धर्म वर्जितः। ८७।
खोसिद्धलाल शर्मायं देव्या पुनरिहागतः।
यादवस्य पुराद्विप्रः भुक्त्वा चौर्यकृतं फलम्। ८८।

## २३-धनिष्ठा नक्षत्र चरण १-२-३-४

गंगा पुर्य्यागयं दोऽयंजातः पंचनदेपुरा।
भागिनेय वधाद्विप्रः मानुषे पुनरागतः। ८९।
निर्महानंदशर्मायः प्राग्भवेऽयंवनेगतः।
स्वकर्म रहितस्सोऽस्मिन् जातस्सर्पहतः पुनः। ९०।
सौराष्ट्रे गुर्वरोवर्मा भुक्त्वापूर्वभवेसुखम्।
गर्भिणीं हरिणीं हत्वा पुनरत्रसमागतः। ९१।
गेलभद्रश्छीपकारो जातस्सिद्ध पुरेपुरा।
विग्रहेज्येष्ठ पुत्रस्य मित्रद्विज वधात्पुनः। ९२।

## २४-शतभिषा नक्षत्र चरण १-२-३-४

मथुरायां पुराजातः गोपालः सइहागतः।
गवामरक्षणे नैव वृष निर्वीर्यके न च। ९३।

मध्यदेशे पुराजातः संमृगारिर्हि लुब्धकः।
मृगपक्षि वधात्सोऽयं मानुषे पुनरागतः। ९४।
धुरंधर पुरेजातः द्यूतवे श्यारतः पुरा।
ब्रह्मकर्म परिभ्रष्टस्सीतारामस्स आगतः। ९५।
हेमंतस्य पुरेजातस्तु कर्माखगो वणिक् पुरा।
ब्राह्मणस्य धनं हृत्वापार्वत्या पुनरागतः। ९६।

२५-पूर्व भाद्रपद नक्षत्र चरण १-२-३-४

सेवादासाख्य पतिनामाथुरेशाक कारिणा।
ब्राह्मणाय विषदत्वा राधिका पुनराऽऽगता। ९७।
काम्पिल्ले यः पुराजातस्सोमशर्मा सआगतः।
कंन्याधनं चोरयित्वा दौहित्रविप दोषभाक्। ९८।
गांधारेयः पुराजातः दयाशर्मा सआगतः।
धर्मकर्म विहीनश्च मद्यवेश्या प्रसंगकः। ९९।
बलभद्र पुरेजातः दीर्घशर्मात्र भूत्पुरा।
स्त्रीत्यागादग्निदाहाच्च पुनस्त्र समागतः। १००।

२६-उत्तरा भाद्रपद नक्षत्र चरण १-२-३-४

उज्जयिन्यां दुर्गवर्मा पुंश्चल्यायः पुराभवत्।
सएव पुनराजातः कुत्राक्यत्रह्म हिंसकः। १०१।
प्रतिष्ठाने पराजातः कायस्थोर्थभ मैत्रकः।
वैश्य पत्नोहरः पापस्स एत्र पुनराऽऽगतः। १०२।
यः पुरामिश्रितेजातः झाऊदामोदरो नृपः।
वंश मत्याऽगतोव्याधः ब्राह्मणीगमनादिह। १०३।
अंगूरे यः पुराजातः वैश्योगोपिकया युतः।
ब्राह्मणास्यधनं भुक्त्वा व्यंडादासस्स आगतः। १०४।

२७—रेवती नक्षत्र चरण १, २, ३, ४,

देवदासोलुब्धकस्तुमागधेयोभवत्पुरा।
सोऽस्मिन्भवे पिसं जातकःष्ठी मृगविहिंसकः। १०५।

दोलाधरोद्विज·कश्चिज्जातोवैश्री पुरे पुरा।
वाणिज्यकर्मा मूर्तियो विक्रीयाच्चगुरोः शुभाम्। १०६।
चरित्रचारी लवणस्यकर्ता माणिक्यके पुरे।
पुश्चल्या पुनराजातः विषात्ब्राह्मणहिंसकः। १०७।
आलर्के चील वर्माऽसौयोदिव्यास्त्वास्त्रियापुरा।
ब्रह्मवृत्ति हरः पापं मुक्त्वाऽत्र लभते तनुम्। १०८।
स्वकर्मवश जातानां जनानां दुःखवर्तिनाम्।
प्रायश्चित्ताऽर्थरचितासैषासम्पूर्णतांगता। १०९।
प्रायश्चित्तान्यहं वक्ष्ये गदितानिमहर्षिभिः।
यथा शक्त्यासु साध्यानिकार्यसिद्धि कराणि च। ११०।
हरिवंश पुराणस्य श्रवणं धेनु पूजनम्।
पुनस्सन्तान गोपाल जपं पुत्र प्रदायकम्। १११।
गृह वित्तार्थ दानेन पुराणेन श्रवणेन च।
स्वर्णाकृति प्रदानेन सर्वं दुःखं व्यपोहति। ११२।
शीघ्र कर्मवि बोधार्थं यामयाश्लोक रूपिणी।
रचिताष्टोत्तरी मालरामार्पण कृताऽधुना। ११३।

———

॥ श्री हरिः ॥

# ज्योतिश्शास्त्रनिघण्टुः।

अर्थात्

# ज्योतिश्शास्त्र कोशः

## नक्षत्रनिघण्टुः प्रकरणम्

यः कर्ता जगतां भर्ता संहर्ता महतां निधिः।
प्रणमामि तमादित्यं बहिरन्तस्त मोपहम्॥
भवत्यश्विनिनक्षत्रमश्वी दस्रस्तुरंगमः।
आद्यस्तुरंगस्तुर गोऽश्वो वाजी च हयो हरिः।१।

भरणी स्याद्यमो याम्यस्तत्वन्तको यमसंज्ञिकः ।२।
कृत्तिका बहुला ज्ञेया हुत भुग्र वह्निसंज्ञिका।
पट्तारकः पावकश्चानलोऽथ ज्वलनस्तथा ।३।
रोहिणी च विधिर्ब्रह्मा प्राजापत्यश्चतुर्मुखः ।
प्रजापतिः प्रजेशश्च विधाता पङ्कजासनः ।४।
आत्मभूः पद्मयोनिःस्यात् ब्रह्मनाम ततः परम् ।५।
मृगशीर्षा मृगश्चन्द्र ऐन्दवो हिमदीधितिः ।
स्याद्विधुः शशिभं सौम्यो निशानाथो निशाकरः ।६।
आर्द्रारौद्रं च पुरजित् शर्वः स्थाणुर्भवो हरः ।७।
पुनर्वस्वदितिर्देव माता आदित्यमेव च ।८।
इज्यायौं तिष्यपुष्ये तु पूजितो गुरुनामकः ।
वागीशश्चमरेज्यश्च जीवोदेव पुरोहितः ।९।
आश्लेषोरग सार्पाहि भुजंग व्यालसंज्ञिका ।
मघापिता च पैत्रश्च मेखला पितृभंतथा ।१०।
भाग्यं पूर्वाफल्गुनी स्यात् भगाख्यं भगसंज्ञकम् ।११।
अर्यमर्यमणं चैव अर्यम्णु चोत्तरातथा ।१२।
हस्तः सवितृसावित्रे अर्कः सूर्योदिवाकरः ।१३।
चित्रास्यात्त्वष्टदैवत्यं त्वाष्ट्रेन्द्र सुरवर्धकम् ।१४।
स्वाती समीरणो वायु पवनश्चानिलो मरुत् ।१५।
विशाखं शूर्पमिन्द्राग्निद्विदैवत्यं पिशाखभम् ।१६।
मित्रंमैत्रमनूराधमनूराधस्य संज्ञकम् ।१७।
ज्येष्ठेन्द्रो पुरुहूतश्चैवेन्द्रः शतमखस्तथा ।१८।
मूलं निशाचरं प्रोक्तमासुरं नैर्ऋतं तथा ।
नक्तंचरं कोणपं च राक्षसं पिशिताशनम् ।१९।
पूर्वाषाढा जलं तोयमुदकं चाप एव च ।२०।
उत्तराषाढविश्वे च ।२१।
अभिजिद्वा प्रकाशकम् ।२२।

# श्री शुक्राचार्य प्रश्नावली फलित चक्र

( रमल रहस्य तथा भण्डारभेद प्रकाश से संग्रह )

| | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मं | हि | भ | ग | रु | ज | त | ड | स | ल | सा | अ | स | ल: | लि |
| म | ह | ई | रू | क | ई | रू | था | न | र | च | शो | कु | गु | स |
| ल | हो | न्द | ल | श | न | ब | का | अ | प | धा | ल | य | का | ई |
| लो | ड़े | ई | च | है | म | ऊ | र | श | जी | हो | ठ | वे | भ | दि |
| नि | त | रो | ह | हा | य | व | आ | प | क | रा | ई | प | श | है |
| भ | न | ई | प्र | सा | द | री | अ | क | र | म | थे | ल | प | हु |
| भु | वी | ण | ही | भा | वि | च | जा | अ | कि | रु | ई | प्र | ह | है |
| रा | य | प | तो | शि | त | भं | घ | जा | वि | स | व | भ | हु | न |
| स | ता | दि | अ | ला | लि | क | हो | ई | ब | र | ई | से | र | य |
| मं | श | ष | दी | ह | सु | स | ग | ति | हु | प | अ | ख | वा | ल |
| रि | जा | क | ग | दा | ई | अ | या | ई | दा | स | ई | गू | छि | वि |
| मं | न | स | अं | द | क | स | ग | क | म | ड | र | न | रा | ल |
| र | भा | लि | प्र | सं | ई | प | हु | ई | श | सा | स | छु | र | म |
| च | गु | द | य | है | त | न | हो | न | त | भा | शो | र | ला | कु |
| शो | वं | ई | क | वी | ई | स | ध | ग | ये | शु | ढ़ि | गू | ल | व |

## श्री शुक्राचार्य प्रश्नावली की प्रयोग विधि

पहले प्रश्नकर्त्ता भगवती श्रीकाली की या अपने इष्टदेव की आराधना करें। इसके बाद अपने प्रश्न को स्मरण करते हुए अपनी अंगुली को ध्यानावस्था में चक्र पर रखे। जिस अक्षर पर अंगुली पड़े उसका आठवाँ अक्षर पहले अक्षर के बाद लिखे। इसी प्रकार प्रत्येक आठवें अक्षर को जोड़कर बारह-बारह अक्षर के दो चरण चौपाई का निकाल कर अपने प्रश्न का उत्तर समझ लेवें।

उदाहरण – मान लीजिए, कि आपने प्रश्नावली चक्र के चौथे पंक्ति के पाँचवें खाने के ( है ) अक्षर पर अंगुली रखा है, तो देखिये इस ( है ) अक्षर का आठवाँ अक्षर ( ठ ) पुनः ( ठ ) का आठवाँ अक्षर ( ह ) है। फिर ( रा ) ( ई ) है। इसी प्रकार देखने से यह चौपाई प्रगट हुआ। "है ठहराई ॥" रवि आराधन कर सुखदाई ॥ अब विचार करने से मालूम हुआ, कि इस चौपाई का पहिला चरण पूरा नहीं है। इसलिये पुनः उसी पहिले के ( है ) अक्षर से उल्टे क्रम से गिनिये, जिससे चौपाई के दोनों चरण पूर्ण हो जावें। अस्तु गिनने से ज्ञात हुआ, कि उल्टे क्रम से ( है ) अक्षर का आठवाँ अक्षर ( य ) है। पुनः (य) का आठवाँ ( न-गु-श-ली-ड-भं ) आदि है, जिसको उल्टे ( विपरीत ) क्रम से पढ़ने से "भंडली शगुन यहै ठहराई। रवि अराधन कर सुखदाई ॥"

अतः इसी चौपाई को अपने प्रश्न का उत्तर समझना चाहिये।

इति श्री शुक्राचार्य प्रश्नावली सम्पूर्णम्।

---

* श्री *

अष्टसिद्धिः

# हनुमतसाधन तन्त्र

## कल्पयुक्त



अष्ट सिद्धि नौ निधि के दाता।

अस बर दीन जानकी माता॥

श्रीमहावीर जी के प्रत्यक्ष दर्शन जिसको

बाबू सीताराम एडवोकेट प्रवर्तक

**सूर्यप्रसाद एण्ड कम्पनी**

बड़ा गणेश वाराणसी ने सम्पादित तथा संशोधित

कर जन साधारण के लाभार्थ सरल हिन्दी

टीका सहित प्रकाशित किया।

पुस्तक मिलने का पता—

श्री सीताराम भवन, के. ५७/१९१, नवापुरा, वाराणसी



मूल्य २० पैसा

श्री गणेशाय नमः । श्री हनुमते नमः ॥

# हनुमत्साधन तन्त्रकल्पयुक्त प्रारम्भः

## देव्युवाच

शैवानि गाणपत्यानि शाक्तानि वैष्णवानि च ।
साधनानि च सौराणि चान्यानि यानि तानि च ॥
श्रुतानि तानि देवेश त्वद् वक्त्रान्निःसृतानि च ।
किञ्चिदन्यत्तु देवानां साधनं यदि कथ्यताम् ॥१॥

भावार्थ—जगत जननी पार्वतीजी बोलीं हे ईश ! शिवसाधन, गणेश साधन, शक्तिसाधन, विष्णुसाधन, सूर्यसाधन आदि अनेक साधनों की विधि मैंने तुम्हारे पास सुनी है। अब मैं अन्यान्य देवताओं का साधन सुनने की इच्छा करती हूँ, सो आप कहें।

## शंकर उवाच

श्रृणु देवि प्रवक्ष्यामि सावधानावधारय ।
हनुमत्साधनं पुण्यं महापातकनाशनम् ॥
एतत् गुह्यतमं लोके शीघ्रसिद्धिकरंपरम् ।
जयो यस्य प्रसादेन लोकत्रयजितोभवेत् ॥२॥

शंकर जी बोले—हे देवी इस समय हनुमत्साधन कहता हूँ, सो तुम सावधान होकर सुनो। यह पुण्य देनेवाला तथा घोर पातक का नाश करनेवाला है। इसकी साधनविधि अति गुप्त है तथा तुरन्त सिद्धि को देनेवाली है। इस साधन के बल से साधक तीनों लोकों को विजय करने में समर्थ हो सकता है।

तत्साधनविधिंवक्ष्ये नृणां सिद्धिकरं द्रुतम् ।
बियत् स नरकं हनुमते तदनन्तरं ॥
रुद्रात्मकाय कवचं फड़िति द्वादशाक्षरः ।
एतन्मत्रं मयाख्यातं गोपनीयं प्रयत्नतः ॥
तव स्नेहेन भक्त्या च दासोऽस्मि तव सुन्दरि ।
एतन्मन्त्रमर्ज्जुनाय प्रदत्तं हरिणा पुरा ।
जपेन साधनं कृत्वा जितं सर्वं चराचरम् ॥३॥

उस साधन को जो मनुष्य करे शीघ्र सिद्धि देनेवाला है मैं बतलाता हूँ—नरक से वंचित कर अनन्त श्री हनुमत में विलीन कर देता है। "हं हनुमते रुद्रात्मकाय हुँ फट" यह बारह अक्षर का मन्त्र जो मैंने कहा इसको विधिपूर्वक गुप्त रखना चाहिये। हे सुन्दरि ! मैं तुम्हारे स्नेह तथा भक्ति से वशीभूत दास हूँ। इस मन्त्र को प्रथम भगवान् श्री कृष्ण ने अर्जुन से कहा है। अर्जुन ने इसी मन्त्र को सिद्ध कर चर और अचर संसार को जीता है।

नदीकूले विष्णुगेहे निर्ज्जने पर्व्वतेवने।
एकाग्रचित्तमाधाय साधयेत् साधनं महत् ॥४॥

नदी के तट पर विष्णु भगवान के मन्दिर में निर्जन स्थान में या पर्वत पर एकाग्र चित्त होकर इस साधन को करें।

ध्यानमाह—महाशैलं समुत्पाट्य धावन्तं रावणं प्रति।
तिष्ठ तिष्ठ रणे दुष्ट घोररावं समुत्सृजन् ॥
लाक्षारसारुणं रौद्रं कालान्तकयमोपमम्।
ज्वलदग्निसन्नेत्रं सूर्य्यकोटिसमप्रभम् ॥
अंगदाद्यैर्महावीरैर्वेष्टितं रुद्ररूपिणम् ॥
एवंरूपं हनुमन्तं ध्यात्वा यः प्रजपेदमनुम।
लक्षजपात्प्रसन्नःस्यात् सत्यं ते कथितं मया ॥५॥

श्री हनुमान जी का ध्यान करने को कहा जाता है। हनुमान जी विशाल पर्वत को उखाड़ कर रावण की ओर धावमान हो रहे हैं और रावण से घोर शब्द करके कहते हैं, कि रे दुष्टात्मन् ठहर ठहर भाग मत, हनुमान जी का वर्ण लाख के रंग के समान लाल है। हनुमान जी का भयानक रूप कालान्तक यम के समान है। इनके दोनों नेत्र अग्नि की तरह प्रकाशमान हैं और देह करोड़ों सूर्य के समान कान्तिवाला है। रुद्ररूपी हनुमान जी अंगद इत्यादि बड़े-बड़े वीरों के साथ हैं। इस प्रकार के हनुमानजी का ध्यान कर उपर्युक्त मन्त्र का जप करे। लक्ष जप

पूर्ण हो जाने पर हनुमानजी उस साधक से प्रसन्न हो जाते हैं। हे देवि! यह हनुमानजी का मन्त्र मैंने सत्य कहा है।

ध्यानैकमात्रतः पुंसां सिद्धिरेवन संशयः। प्रातःस्नात्वा नदीतीरे उपविश्य कुशासने। प्राणायामंषडङ्गञ्च मूलेनसकलञ्चरेत्। पुष्पाञ्जल्यष्टकंदत्वा ध्यात्वारामंससीतकम्। ताम्रपात्रेततः पद्ममष्टपत्रंसकेशरं। रक्तचन्दनघृष्टेन लिखेत्तस्य शलाकया। कर्णिकायांलिखेन्मन्त्रं तत्रावाह्यकपिप्रभुं॥ कर्णिकायां हनुमन्तं ध्यात्वापाद्यादिकंततः गन्धपुष्पादिकंचैव निवेद्यमूलमन्त्रतः। सुग्रीवंलक्ष्मणं चैव अङ्गदंनलनीलकम्। जाम्बुवंतञ्च कुमुदंकेशरिणं दले दले। पूर्वादि क्रमतोदेविपूजयेद् गन्धचंदनैः। पवनञ्चांजनाञ्चैवपूजयेदक्षवामतः। दलाग्रेपु कपिभ्योऽपिपुष्पाञ्जल्यष्टकं ततः। ध्यात्वातुमंत्रराजं वै लक्षंयावत्तुसाधकः। लक्षान्त दिवसं प्राप्य कुर्य्याच्चपूजनंमहत्। एकाग्रचित्तमनसा तस्मिन्पवननन्दने। दिवारात्रौजपं कुर्य्याद्यावत् संदर्शनं भवेत् ॥६॥

भावार्थ—पुरुषों को ध्यानमात्र करने से ही बिना सन्देह सिद्धि होती है किन्तु ध्यान भक्ति सहित होना चाहिये। प्रातःकाल स्नान कर नदी के तट पर कुशा के आसन पर बैठ प्राणायाम और षड्ङ्गन्यास करे। फिर मूल मन्त्र द्वारा आठ अंजली पुष्प प्रदान कर सीता सहित श्री रामचन्द्रजी का ध्यान करे। इसके बाद ताम्रपात्र में हनुमानजी का यन्त्र अंकित करे। पहिले केशर सहित अष्टदल कमल अंकित करना चाहिये। लाल चन्दन की लेखनी (कलम) और घिसे हुए लाल चन्दन के द्वारा यह यन्त्र लिखना चाहिये। कमल की कर्णिकाओं में हनुमानजी को आवाहनपूर्वक पाद्यादि देवे, फिर मूलमन्त्र से गन्ध पुष्पादि निवेदन कर सुग्रीव लक्ष्मण, अंगद, नल, नील, जाम्बुवन्त, कुमुद और केशरी कमल के आठों दलों में इन आठों का पूजन करना चाहिये। हनुमान जी का दक्षिण भाग में और अंजनी जी का बाम भाग में पूजन करना चाहिये।

दल के अग्र भाग में "ओं कपिभ्यो नमः" इस मन्त्र से आठ अंजुली पुष्प चढ़ाना चाहिये। फिर कपिराज का ध्यान करके मन्त्र का जप करे जिस दिन लक्ष जप पूरा हो जावे, उस दिन महापूजा करनी चाहिये। एकाग्रचित्त से रात दिन, हनुमान जी के मन्त्र का जप करने पर हनुमानजी का दर्शन होता है ॥६॥

सुदृढं साधकं मत्वा निशीथे पवनात्मजः।
सुप्रसन्नस्ततो भूत्वा प्रयाति साधकाग्रतः ॥७॥

हनुमानजी साधक को अटलप्रतिज्ञ जानकर रात्रि के समय प्रसन्न हो साधक के निकट आते हैं ॥७॥

यथेप्सितं वरं दत्वा साधकाय कपिप्रभुः।
वरं लब्ध्वा साधकेन्द्रो विहरेदात्मनः सुखम् ॥८॥

हनुमान जी साधक को अभीष्ट वर देते हैं। फिर साधक वर को प्राप्त हो सुखपूर्वक विहार करता है ॥८॥

एतद्धिसाधनं पुण्यं देवानामपि दुर्लभम्।
तव स्नेहान्मयाख्यातं भक्तासिमयि पार्वति ॥९॥

यह परम पुण्य को देनेवाला साधन देवताओं को भी दुर्लभ है। हे देवि! तुम मेरी भक्त हो इसलिये तुम्हारे स्नेह के वशीभूत हो प्रकाश कर रहा हूँ ॥९॥

गारुडतन्त्रेदेवीश्वरसम्वादेहनुमत्साधनम् सम्पूर्णम्।

---

## हनुमतोऽतिगुह्यंन्तु लिख्यते वीरसाधनम्।

ब्राह्मे मुहूर्त्ते उत्थाय कृतनित्यक्रियो द्विजः।
गत्वा नदीं ततः स्नात्वा तीर्थमावाह्य चाष्टधा।
मूलमन्त्रं ततोजप्त्वा सिञ्चेदादित्यसंख्यया ॥१॥

भाषार्थ—अब हनुमान्‌जी का अत्यन्त गुप्त वीरसाधन कहा जाता है साधक ब्राह्ममुहूर्त्त में उठ सन्ध्या बन्दनादि नित्य क्रिया करने के उपरान्त

नदी के किनारे जाय स्नान करके तीर्थावाहन पूर्वक आठ बार मूलमन्त्र का जप करे फिर उस जल के द्वारा बारह बार अपने मस्तक पर अभिषेक करे ॥१॥

ततो वाससीपरिधाय, गङ्गातीरे पर्वते वा उपविश्य, ह्रां अंगुष्ठाभ्यांनमः, ह्रां हृदयायनमः इत्यादिना च कराङ्गन्यासौ कुर्य्यात् ॥२॥

भाषार्थ—फिर वस्त्रयुगल धारण कर गंगा के तीर वा पर्वत पर बैठ ह्रां अंगुष्ठाभ्यां नमः ह्रां हृदयाय नमः इस प्रकार से करांगन्यास करे ॥२॥

ततः प्राणायामः अकारादिवर्णानुच्चार्य वामनासा पुटेनवायुं पूरयेत्। पञ्चवर्गानुच्चार्य वायुं कुम्भयेत्। यकारादिवर्णानुच्चार्य दक्षिणनासापुटेनवायुं रेचयेत्। एवंवारत्रयंकृत्वा मंत्रवर्णैरङ्गन्यासं कृत्वा ध्यायेत् ॥३॥

भाषार्थ—इसके बाद प्राणायाम करे। अकारादि १६ स्वर वर्णों को उच्चारण करके वाम ( बायां ) नासापुट में वायु को पूर्ण करे। तथा ककारादि मकार पर्यन्त २५ अक्षरों को उच्चारण करके दोनों नासापुटों में वायुको कुम्भक करे अर्थात् रोके। और यकारादि वर्णों को उच्चारण करके दक्षिण नासापुट से वायु को रेचन करे अर्थात् छोड़े। इस प्रकार दक्षिण नासापुट से वायु को खींचकर दोनों नासापुटों से कुम्भक और वाम नासापुट से रेचन करे। फिर वाम नासापुट से पूर्ण दोनों नासापुटों से धारण और दक्षिण से रेचन करे। इस प्रकार तीन वार प्राणायाम कर मन्त्र के अक्षरों से अंगन्यास पूर्वक ध्यान करे ॥ ३ ॥

ध्यायेद्रणेहनुमंतं कोटिकपि समन्वितम्। धावन्तं रावणं जेतुं दृष्ट्वासत्वरमुत्थितम्। लक्ष्मणञ्च महावीरं पतितं रणभूतले। गुरुञ्च क्रोधमुत्पाद्य गृहीत्वा गुरुपर्वतम्। महाकारैः सदर्पैश्च कम्पयंतं जगत्त्रयम्। आब्रह्माण्डं समावाप्य कृत्वाभीमं कलेवरम्। इति ध्यात्वा षट्सहस्रं जपेत् ॥ ४ ॥

भाषार्थ—हनुमान्‌जी संग्राम के बीच में कोटि अर्थात् असंख्य बानरों से युक्त हैं। महावीरजी रावण को पराजय करने के निमित्त धावित हो रहे हैं महावीरजी को देखकर रावण कम्पायमान हो रहा है। महावीर लक्ष्मण रणभूमि में गिरे हुए पड़े हैं, लक्ष्मणजी को इस प्रकार देख हनुमान्‌जी क्रोध के साथ महापर्वत को उखाड़ घमंड के साथ हाहाकार ध्वनि से तीनों लोकों को कम्पित कर रहे हैं। हनुमान्‌जी ब्रह्माण्ड व्यापी भीम कलेवर को धारण किये हुए स्थित हैं। इस प्रकार ध्यान करके ६००० हजार जप करना चाहिये ॥ ४ ॥

अस्यमन्त्रः। स्वबीजं पूर्वमुच्चार्य पवनञ्चततो वदेत्। नन्दनञ्च ततोदेयंकेऽवसानेऽनलप्रिया। दशाक्षरोऽयमनुप्रोक्तो नराणां सुरपादपः ॥ ५ ॥

भाषार्थ—हंपवननन्दनाय स्वाहा यह दश अक्षरों का मंत्र मनुष्यों के पक्ष में कल्प वृक्ष के स्वरूप है ॥ ५ ॥

सप्तमदिवसेदिबारात्रिं व्याप्मजपेत्, ततो महाभयंदत्वात्रिभागशेषेषु नियतमागच्छति। साधको यदिमायांतरति, तदेप्सितं वरं प्राप्नोति ॥ ६ ॥

छः दिन इस प्रकार जप करके सातवें दिन दिनरात जप करना चाहिये। इस प्रकार जप करनेपर रात्रि के चौथे पहर में महाभय प्रदर्शन पूर्वक निश्चय हनुमानदेव साधक के समीप आगमन करते हैं। यदि साधक माया को परित्याग करने में समर्थ हो तो अभिलषित वर प्राप्त कर सकता है ॥६॥

विद्यांवापिधनंवापि राज्यंवाशत्रुनिग्रहम्।
तत्क्षणादेवचाप्नोति सत्यंसत्यं सुनिश्चित्तम् ॥७॥

अर्थ—विद्या को, धन को, राज्य को तथा शत्रु निग्रह को उसी समय प्राप्त होता है सत्य है सत्य है भले प्रकार निश्चय किया हुआ है ॥७॥

इति हनुमत्कल्पस्यभाषाटीका समाप्त।

———

ओंकार प्रेस, काशी।

# श्री अन्नपूर्णा तन्त्र

अर्थात्

## धन प्राप्ति के सफल उपाय



जिसको श्री पं० कैलाशनाथ ज्योतिषाचार्य ने संशोधित तथा
बाबू सीताराम एडवोकेट प्रवर्तक

**सूर्य प्रसाद एण्ड कम्पनी**

बड़ा गणेश वाराणसी ने सम्पादित कर जन साधारण
के लाभार्थ सरल हिन्दी टीका सहित प्रकाशित किया।

पुस्तक मिलने का पता—
श्री सीताराम भवन के. ५७।१६१, नवापुरा, वाराणसी।

॥ श्री सिद्धि विनायक प्रसन्नोऽस्तु ॥

॥ श्री गणेशाम्बिकाभ्यां नमः ॥

# श्री अन्नपूर्णा-तन्त्र प्रारम्भः

अन्नपूर्णेश्वरीमन्त्रं वक्ष्येऽभीष्टप्रदायकम् ।
कुबेरो यमुपास्याशु लब्धवान्निधिनाथताम् ॥ १ ॥

भावार्थ– तन्त्र शास्त्रामृत इच्छुक पाठक गण को सम्बोधन देकर भगवान् श्री शंकर जो कहते हैं, कि अब हम सम्पूर्ण मनोरथों का परिपूर्ण करने वाले अन्नपूर्णा भगवती का मन्त्र कहते हैं। यह वह मन्त्र है, जिस मन्त्र से अन्नपूर्णा की आराधना करके कुबेर बहुत ही शीघ्र सम्पूर्ण खजाने का मालिक हो गये थे।

शम्भोस्सख्यं दिगीशत्वं कैलाशाधीशतामपि
वेदादिर्गिरिजा पद्मा मन्मथो हृदयं भग—॥२॥
वतिमाहेश्वरी प्रान्तेन्नपूर्णे दहदाङ्गना ।
प्रोक्ता विंशतिवर्णोऽयं विद्यास्याद्द्रुहिणो मुनि ॥ ३ ॥

भावार्थ—इसी मन्त्र के प्रभाव से कुबेर महादेव जी के मित्र हुए दिग्पाल और कैलाश के नाथ भी इसी मन्त्र के उपासना करने से हुए थे ॥२–३॥

अथ मन्त्रोद्धार—"ओं ह्रीं श्रीं क्लीं नमः भगवति माहेश्वरि अन्नपूर्णे स्वाहा"।

भावार्थ - यह बीस वर्णात्मक भगवती अन्नपूर्णा का मन्त्र है इसका भेद जानने से मनुष्यों के सब मनोरथ सिद्ध हो जाते हैं।

कृतिछन्दोऽन्नपूर्णेशी देवता परिकीर्त्तिता। अस्य अन्नपूर्णेश्वरीमन्त्रस्य द्रुहिण ऋषिः, कृतिछन्दः, अन्नपूर्णेश्वरी देवता, ममाखिलसिद्ध्यर्थे जपेविनियोगः ॥ ४ ॥

भावार्थ—इस अन्नपूर्णा मन्त्र के ब्रह्माजी, ऋषि, कृतिछन्द, अन्नपूर्णेश्वरी देवता और अपने सम्पूर्ण मनोरथ की सिद्धि के लिये जप करने में विनियोग है ॥ ४ ॥

अथांगन्यासः—ओं अस्य श्री अन्नपूर्णेश्वरी मन्त्रस्य द्रुहिण-ऋषि इति शिरसि। कृतिश्छन्द इति मुखे। अन्नपूर्णेशी देवता इति हृदये। हुँ बीजं फःशक्तिः इति गुह्ये। स्वाहा कीलकामिति पादयो ममाखिलसिद्धयर्थे जपे विनियोगः इति सर्वाङ्गे ॥५॥

भावार्थ—इस प्रकार मूल में लिखी विधि के अनुसार अङ्गन्यास करे अंगन्यास करने की विधि है कि मूलोक्त-विधि पढ़ के जिस-जिस अङ्ग का नाम आता हो उसका स्पर्श करे ॥ ५ ॥

## अथ ध्यानम्

तप्तस्वर्णनिभा शशांकमुकुटा रत्नस्वराभासुरा। नानारत्नविराजिता त्रिनयना भूमीरमाभ्यां युता। दर्वी हाटकभाजनञ्च दधतीं रम्योच्चपीनस्तनी नृत्यन्तं शिवमाकलय्य मुदिता ध्येयान्नपूर्णेश्वरीं ६

भावार्थ—अग्नि में तपाये हुए लाल सुवर्ण के तुल्य कान्ति वाली चन्द्रमा के समान स्वच्छ मुकुट धारण करे, रत्नों की निर्मल कान्ति के समान शुक्ल वर्ण, अनेक प्रकार के रत्न एवं रत्नजटित आभूषणों से सुशोभित, तीन नेत्रों को धारण करने वाली, अपने अनन्य भक्तों के लिए भूमि और लक्ष्मी देने के लिए तत्पर, दाहिने हाथ में दर्वी (पली) और वाम हाथ में स्वर्ण का पात्र धारण करने वाली, ऊँचे-ऊँचे स्तनों से युक्त और मंगल मूर्त्ति महादेव जी को नृत्य करते देख अत्यन्त प्रसन्न हुई। ऐसी भगवती अन्नपूर्णा का ध्यान करना चाहिए ॥ ६ ॥

लक्षं जपोऽयुतं होमश्चरुणा घृतसंयुता।
जपादिनवशक्त्याढ्ये पीठे पूजासमीरिता ॥ ७ ॥

भावार्थ—इस मन्त्र का एक लाख जप और दश हजार होम करने से सिद्धि होती है, यह हवन हविष्यान्न में घृत मिलाकर करना चाहिए।

बाद जपादि नवशक्ति सम्पन्न सिंहासनके ऊपर पूजन करना चाहिए ॥७॥

## अथ यन्त्रकथनम्

त्रिकोणवेदपत्राष्टपत्रषोडशपत्रके।
भूपुरेणयुते यन्त्रे प्रदद्यान्माययासनम् ॥ ८ ॥

भावार्थ—बीच में त्रिकोण आकार बनाकर उसके चारों ओर चार कमल दल बनावे, फिर उसके ऊपर अष्टदल फिर षोडश दल का कमल लिखकर उसे भूपुर से युक्त करे, ऐसा यन्त्र बनाकर उसके ऊपर अन्नपूर्णा को आसन दे ॥ ८ ॥

अग्न्यादिकोणत्रितये शिववाराहमाधवान् ।
अर्चयेत्स्वस्वमन्त्रैस्तु प्रोच्यन्ते मनवस्तुते ॥ ९ ॥

भावार्थ—अन्नपूर्णा यन्त्र में अग्नि इत्यादि जो तीन कोण हैं उनमें यथाक्रम से शिव, वाराह तथा माधव का इन्हीं मन्त्रों द्वारा अलग-अलग पूजन करे, क्योंकि यह मनु कहलाते हैं ॥ ९ ॥

प्रणवो मनुचन्द्राढ्यं गगनं हृदयं शिवा ।
मारुतः शिवमन्त्रोऽयं सप्तार्णः शिव पूजने ॥ १० ॥

भावार्थ—यह सप्तार्ण शिव मन्त्रोद्धार हैं अर्थात् 'ओं ह्रीं नमः शिवायेति सप्तार्णः' इस मन्त्र से अन्नपूर्णा यन्त्र में मंगलमूर्त्ति शिव जी का पूजन करे ॥ १० ॥

## अथ वाराह मन्त्रोद्धारः

तारं नमोभगवते वाराहार्घीशयुग्वसुः ।
पाप भूर्भुवंर्जलं सर्गि स्वःशूरः कामिकाचये ॥ ११ ॥
भूपतिस्त्वंच मे देहि ददायय शुचिप्रिया ।
त्रयस्त्रिंशद्वर्णमन्त्रः प्रोक्तो वाराह पूजने ॥ १२ ॥

अर्थात्—ओं नमो भगवते वराहरूपाय भूर्भुवः स्वपतय भूपतित्वं मेदेहि ददायय स्वाहेति ।

भावार्थ—इस तेंतीस वर्णात्मक मन्त्र से अन्नपूर्णा यन्त्र के दूसरे कोण में भगवान वाराह का पूजन करे ॥ ११–१२ ॥

## अथ माधव मन्त्रोद्धार

प्रणवो हृदयं नारायणाय वसुवर्णकः ।
नारायणार्चने मन्त्रः षडंगानिततोऽर्चयेत् ॥ १३ ॥

भावार्थ—इसके बाद अन्नपूर्णा यन्त्र के तीसरे कोण में "ओं नमो नारायणाय" इस अष्टाक्षर मन्त्र से साक्षात् श्री विष्णु भगवान् की अर्चना करे। बाद उपरोक्त तीनों मन्त्रों को क्रम से पढ़कर पूर्वोक्त विधि से अंग न्यास करे ॥ १३ ॥

धरां वामे त्वनुना दक्षभागेश्रियं तथा ।
अन्नं मह्यन्तमित्युक्त्वा मे देह्यन्नाधिपार्णका ॥१४॥
तयेममान्नं प्राणान्ते दापयानलसुन्दरी ।
द्वाविंश त्यक्षरोमन्त्रो भूमीष्टौ भूमिसंपुटः ॥१५॥
लक्ष्मी पुटस्तत्पूजायां स्मृतिर्लमनुचन्द्रयुक् ।
भुवो वीजं वाह्निशांति विन्दुयुक्तो वकः श्रियः ॥१६॥

"ग्लौं अन्नं मह्यन्नं मेदेह्यन्नाधिपतये ममान्नं प्रदापय स्वाहा ग्लौम्" ॥ १७ ॥

भावार्थ—इस मंत्र को भूवीज (ग्लौम्) और लक्ष्मी वीज (श्रीम्) से संपुटकर दाहिनी ओर लक्ष्मी और बायीं ओर भूमिका पूजन करे ॥१४ १७

मन्त्रादिस्थचतुर्वीजपूर्विकापरिपूजयेत् ।
शक्तीश्चतस्रो वेदास्रेपरा च भुवनेश्वरी ॥ १८ ॥
कमला शुभगा चेति ब्राह्मयाद्या अष्टपत्रगाः ।

भावार्थ—फिर वीज अक्षर समन्वित नीचे लिखे चार शक्तियों को चार दलों स्थापना करे। यथा "ओं परायै नमः १", "ह्रीं भुवनेश्वर्यै

नमः २', "श्रीं कमलायैनमः ३", 'क्लीं शुभगायैनमः ४ ॥१८॥ फिर ब्राह्मी १ माहेश्वरी २ कौमारी ३ वैष्णवी ४ वाराही ५ इन्द्राणी ६ चामुण्डा ७ भुवनेश्वरी ८ इनको अष्टदल स्थापन कर पूजन करना चाहिये।

षोडशारेऽमृताचैवमानदातुष्टिपुष्टयः ॥ १९ ॥
प्रीतीरतिर्ह्रीः श्रीश्चापि स्वधा स्वाहादशम्यथ।
ज्योत्सना हैमवतीछाया पूर्णिमासहनित्यया ॥२०॥
अमावास्येति संपूज्या मन्त्रशेषार्ण पूर्विकाः।
भूपुरे लोकपालाः स्युस्तदस्त्राणि तदग्रतः ॥२१॥

भावार्थ—षोडशदल में श्रं अमृतायै नमः १ मां मानदायै नमः २ तुं तुष्ट्यै नमः ३ पुं पुष्ट्यै नमः ४ प्रीं प्रीत्यै नमः ५ रं रत्यै नमः ६ ह्रीं ह्रियै नमः ७ श्रीं श्रियै नमः ८ स्वं स्वधायै नमः ९ स्वां स्वहायै नमः १० ज्यों ज्योत्स्नायै नमः ११ हैं हैमवत्यै नमः १२ छां छायायै नमः १३ पूं पूर्णिमायै नमः १४ नि नित्यायै नमः १५ श्रं अमावास्यायै नमः १६ इस प्रकार इनका न्यास कर पूजन करे भूपुर में लोकपालों का पूजन कर उनके अग्र भाग में अस्त्रों का पूजन करना चाहिये ॥ १९–२१ ॥

इत्थं जपादिभिः सिद्धे मन्त्रेऽस्मिन् धनसञ्चयै।
कुवेरसदृशोमन्त्री जायते जनवन्दितः ॥२२॥

भावार्थ—इस तरह जप करने से यह मन्त्र सिद्ध हो जाता है तब उस साधक के पास कुबेर के समान धन इकट्ठा हो जाता है और लोग उसे वन्दना करने एवं अपना अधिष्ठाता मानने लगते हैं ॥२२॥

## श्री अन्नपूर्णा के अन्य मन्त्र

"ओं ह्रीं नमः भगवति माहेश्वरि अन्नपूर्णे स्वाहा" इत्यष्टादशवर्णः ॥ २३ ॥ "ओं ह्रीं श्रीं क्लीं नमः भगवति माहेश्वरि-ममाभिमतमन्नं देहि देहि अन्नपूर्णे स्वाहा" इत्येकत्रिंशद्वर्णः ॥२४

"ओं श्रीं ह्रीं नमो भगवति प्रसन्नपारिजातेश्वरि अन्नपूर्णे स्वाहेति चतुर्विंशति वर्णाः" ॥ २५ ॥ "ओं श्रीं ह्रीं नमो भगवति माहेश्वरि प्रसन्न वरदे अन्नपूर्णे स्वाहा" इति पञ्चविंशति-वर्णः ॥ २६ ॥

भावार्थ—इन मन्त्रों में से सिर्फ एक मन्त्र के द्वारा पूजन करने से भी धन एवं सम्पूर्ण मनोरथों की सिद्धि होती है ॥ २३–२६ ॥

इति भाषानुवाद सहित श्री अन्नपूर्णा तन्त्र समाप्तः ।

---

# आपके लिये नवीन भेंट

'श्री अन्नपूर्णा-तन्त्र'—धनी बनने की सफल कुञ्जी मूल्य २० पैसे

'श्री विनायक कल्प'—शत्रुओं का सर्व कार्य नाश करने के लिए एवं आकर्षण तथा वशीकरण की सर्वसिद्धि प्रत्यक्ष फलदायक अपूर्व प्रयोग मूल्य २० पैसे।

'श्री हनुमत्साधन तन्त्र (कल्प युक्त' - श्री हनुमान जी के भक्तों के लिये अवश्य संग्रहणीय है। मूल्य २० पैसे।

'श्री शिवशतक'—शीघ्र ही शिवजी को प्रसन्न करने वाली अपूर्व पुस्तक मूल्य २५ पैसे।

'दो सौ वर्षों का अद्भुत स्थाई कैलेण्डर' —इसकी मदद से सन् १८०१ ई० से सन् २००० ई० तक के किसी भी तारीख का दिन इत्यादि बड़ी सरलता से जाना जा सकता है। मूल्य २५ पैसे

'जादूगर'—प्रत्यक्ष चमत्कार दिखलाने वाली अद्भुत पुस्तक मू० १)५०

'प्रश्नावली शतक'—सौ प्रश्नाङ्कों के सटीक उत्तर। मू० ५० पैसे।

'भाग्य फल-प्रकाशिका'— प्रश्नावली पुस्तिका। मू० ३० पैसे।

'श्री शुक्राचार्य प्रश्नावली'—प्रश्न ग्रन्थ। मू० २० पैसे।

'रमल-सार-प्रश्नावली' मू० २५ ,,

'रमल दिवाकर' मू० रु० ४)५०

'रमल दिवाकर की कुञ्जी' मू० रु० ४)

'श्री काली शतनाम स्तोत्र' ( ककार वर्णमाला ) मू० २० पैसे

'नवग्रह-वार-व्रत-विधि'—नवग्रह शान्ति के लिए आवश्यक वार-व्रत-विधियाँ सम्पूर्ण विधान और व्यवस्था के साथ मू० २५ पैसे।

सब प्रकार के पुस्तकों के मिलने का पता

१—श्री बड़ा गणेश पुस्तकालय, बड़ा गणेश वाराणसी

२—उपन्यास बहार आफिस, राजघाट, काशी।

३—लक्ष्मी पुस्तकालय, २६।२ पीली कोठी, कानपुर।

हर प्रकार के मकान सम्बन्धी पदार्थों के विक्रेता—

सूर्य प्रसाद एण्ड कंपनी बड़ा गणेश, वाराणसी।

उपाध्यायजी-कृत

# आश्चर्यजनक प्रश्नावली

卐 [४० प्रश्नों के ६४० उत्तर] 卐

© ज्योतिर्विद्-आचार्य

## श्री कैलाशनाथ उपाध्याय

[जनप्रिय-लेखक]

मूल्य दो रुपये



प्रथम संस्करण १९७१

© प्रकाशक

श्रीमती कलावती विशारद

के. २१/८ नारायणदीक्षित लेन

वाराणसी-१-उ० प्र०

# * तस्मै श्रीगुरवे नमः *

"जब मैं १२ वर्ष का था, उस समय चिन्ताहरण जन्त्री के प्रवर्त्तक रमलसम्राट् श्रीमान् पं० बचानप्रसादजी त्रिपाठी अपने कसमण्डा स्टेट स्थित आश्रम में शिक्षार्जन हेतु लिवा गये। वहाँ उनकी देख-रेख में ज्योतिष-रमल एवं तन्त्र-शास्त्र की विधिवत्-प्रयोगात्मक शिक्षा मुझे प्राप्त हुई। पूज्य गुरुदेव के चरणारविन्द में अतीव आनन्द की उपलब्धि हुई। जो कुछ विद्यार्जन कर सका—वह सब पूज्य गुरुदेव की ही देन है। खगोल-विद्या एवं गणित-ज्योतिष के क्षेत्र में चिन्ताहरण-जन्त्री के सम्पादक श्रीबाबू जगजीवनदासजी गुप्त से भी बहुत कुछ सीखना पड़ा। यह कहना अत्युक्ति न होगा कि फलित कहने की अपेक्षा गणित-ज्योतिष के ठोस ज्ञानार्जन में श्रीगुप्ताजी को अपना आत्मीय गुरु मानकर मैंने एकलव्यवत् आचरण किया है। मेरी सभी पुस्तकें और यह प्रश्नावली गुरु-द्वय की प्रेरणा का प्रतिफल है—अतः प्रस्तुत प्रश्नावली गुरु-द्वय के पादाम्बुजों में सादर समर्पित है।"

श्रद्धावनत—

कैलाश



| क्रम-संख्या | प्रश्नों की नामावली |
| --- | --- |
| १ | मेरी मनोकामना पूर्ण होगी या नहीं ? |
| २ | इस वर्ष मेरी उन्नति होगी या नहीं ? |
| ३ | मेरे लिए यह वर्ष कैसा रहेगा ? |
| ४ | मेरा तबादिला ( ट्रान्सफर ) होगा या नहीं ? |
| ५ | खोई हुई ( नष्ट ) वस्तु मिलेगी या नहीं ? |
| ६ | मेरी यात्रा सफल होगी या नहीं ? |
| ७ | यह विवाह हितकर होगा या नहीं ? |
| ८ | वर्तमान कष्ट से छुटकारा कब मिलेगा ? |
| ९ | मुझे कर्ज मिलेगा या नहीं ? |
| १० | कर्ज की पूर्त्ति कब तक हो जायेगी ? |
| ११ | अमुक कार्य में हानि होगी या लाभ ? |
| १२ | भागा हुआ प्राणी किस हालत में है ? |
| १३ | परीक्षा में पास हो जाऊँगा या फेल ? |
| १४ | मेरे लिए नौकरी ठीक रहेगी या व्यापार ? |
| १५ | भूमि में गड़ा धन मिलेगा या नहीं ? |
| १६ | जो स्वप्न देखा है, उसका फल क्या है ? |

१७ परदेश गया व्यक्ति कब तक आवेगा ?
१८ अमुक व्यक्ति विश्वसनीय है या नहीं ?
१९ अमुक रोगी अच्छा होगा या नहीं ?
२० अमुक वस्तु में तेजी आयेगी या मन्दी ?
२१ मेरा सोचा हुआ काम सफल होगा या नहीं ?
२२ मेरे भाग्य में विद्या है या नहीं ?
२३ मुझे नौकरी मिल जायेगी या नहीं ?
२४ साझेदारी के रोजगार में लाभ होगा या हानि ?
२५ यह खबर झूठी है या सच्ची ?
२६ इस गर्भ से पुत्र होगा या पुत्री ?
२७ मुकदमा में जीत होगी या हार ?
२८ क्या मेरे मकान में कोई दोष है ?
२९ गिरफ्तार प्राणीं छूटेगा या सजा पायेगा ?
३० अमुक व्यक्ति से मेरा काम बनेगा या नहीं ?
३१ इस रोगी को रोग है या कोई बाधा ?
३२ यह जायदाद मेरे लिए कैसा रहेगा ?
३३ मेरा आज का दिन कैसा बितेगा ?



३४ अमुक व्यक्ति को सन्तान होगा या नहीं ?
३५ अमुक प्राणी का विवाह होगा या नहीं ?
३६ मेरी लाटरी निकलेगी या नहीं ?
३७ मेरा भाग्योदय कब होगा ?
३८ जो काम बिगड़ गया है—क्या वह बनेगा ?
३९ मेरे पूरे परिवार के लिए यह वर्ष कैसा है ?
४० अमुक स्थान से पत्रोत्तर आवेगा या नहीं ?

### ❀ अँगुली रखने का सिद्ध यन्त्र ❀

| | | | |
|---|---|---|---|
| मंगल | सूर्य | वरुण | यम |
| शनि | अग्नि | वायु | बुध |
| राहु | जल | पृथ्वी | गुरु |
| केतु | चन्द्र | इन्द्र | शुक्र |

### ❀ प्रश्नावली की प्रयोग-विधि ❀

जो प्रश्न करना हो, उसे पहले प्रश्नों की नामावली में तलाश करें। जब उसमें आप का प्रश्न मिल जाय—तो उस प्रश्न की क्रम-संख्या आप याद रख लें। फिर अपने पूज्य देवता का स्मरण करके उपरोक्त सिद्ध-यन्त्र के किसी कोष्ठक में अँगुली रखें। जिस कोष्ठक में आपकी अँगुली पड़े—वही आपके प्रश्न-स्वामी हैं। अब आप अगले पृष्ठों में अपने प्रश्न वाले क्रम-संख्या के पृष्ठ में [illegible] स्वामी की लाईन में प्रश्न [illegible] पढ़ें।

## ❀ उदाहरण ❀

जैसे—किसी ने प्रश्न किया कि 'मेरी यात्रा सफल होगी या नहीं ?' प्रश्नों की नामावली में यह ६ क्रम-संख्या का प्रश्न है। अब उसने सिद्ध यन्त्र के 'शुक्र' कोष्ठक में अँगुली रक्खा तो प्रश्न का स्वामी शुक्र हुआ, अतः क्रम-संख्या ६ के प्रश्नोंत्तर वाले पृष्ठ में शुक्र के सामने देखा तो जबाव मिला कि "कुछ सफल होंगे और कुछ असफल।" इसी प्रकार प्रत्येक प्रश्न का उत्तर सभी लोग निकाल सकते हैं। कृपया एक व्यक्ति एक दिन में एक प्रश्न का एक ही बार उत्तर निकालें। कौतुहल या मनोविनोद की दृष्टि से प्रश्नावली का दुरुपयोग करने पर विद्या तथा विधान दोनों ही क्षेत्र में दण्ड के भागी होंगे।



---

## प्रश्न क्रम-संख्या १ के उत्तर

सूर्य–आपकी मनोकामना अवश्य पूरी होगी।
चन्द्र–मनोकामना पूर्ण होने में सन्देह है।
मंगल–शत्रु-बाधा से मनोकामना पूरा नहीं होगा।
बुध–कामना की पूर्ति देर से होगी।
गुरु-किसी की मदद से कामना पूरी होगी।
शुक्र–कामना की सिद्धि में रुकावट है।
शनि–मनोकामना पूरी नहीं हो सकती।
राहु–मनोकामना सिद्धि में कोई स्त्री बाधक हैं।
केतु–अधिक देर से कामना पूर्ण होगी।
इन्द्र–कामना पूरी होगी, चिन्ता मत करो।
वरुण–कामना की पूर्ति में ग्रह-बाधा है।
यम–कुछ पूरी होगी—कुछ अधूरी रहेगी।
अग्नि–कामना की सिद्धि में विलम्ब है।
वायु–मनोकामना पूर्ण होना मुश्किल है।
जल–कामना-पूर्ति में घर के लोग बाधक हैं।
पृथ्वी–मनोकामना पूरी हो जायेगी।

---



## प्रश्न क्रम-संख्या २ के उत्तर

सूर्य—इस वर्ष उन्नति की आशा नहीं है।
चन्द्र—राहु खराब होने से उन्नति नहीं होगी।
मंगल—उन्नति की कोई आशा नहीं है।
बुध—रोजगार में उन्नति होगी, नौकरी में नहीं।
गुरु—उन्नति का पूर्ण आशा रख सकते हैं।
शुक्र—कुछ उन्नति होगी, कुछ अवनति।
शनि—उन्नति में अनेक प्रकार की बाधायें आयेंगी।
राहु—इस वर्ष उन्नति की आशा मत करो।
केतु—उन्नति में ग्रह-बाधा पड़ेगी।
इन्द्र—इस वर्ष अवश्य ही उन्नति होगी।
वरुण—आशातीत उन्नति होगी।
यम—उन्नति की कोई आशा नहीं है।
अग्नि—तरक्की की आशा छोड़ दो।
वायु—उन्नति में दुश्मन बाधक होंगे।
जल—कुछ उन्नति की आशा रख सकते हो।
पृथ्वी—साधारण तरक्की के योग पाये जाते हैं।

---

**प्रश्न क्रम-संख्या ३ के उत्तर**

सूर्य—यह वर्ष आपके लिए ठीक नहीं है।

चन्द्र—इस साल सुख-शान्ति मिलेगी।

मंगल—कष्ट, चिन्ता और अपव्यय बढ़ता जायेगा।

बुध—पारिवारिक कष्ट, मनोव्यथा बनी रहेगी।

गुरु—बुद्धि में गड़बड़ी, पैसे की कमी पड़ेगी।

शुक्र—यात्रा से इस वर्ष ज्यादा हानि होगी।

शनि—रोजगार-नौकरी के लिए वर्ष उत्तम है।

राहु—इस वर्ष स्वास्थ्य ठीक नहीं रहेगा।

केतु—यह साल आमदनी के लिए विशेष खराब है।

इन्द्र—इस साल वाहन-दुर्घटना का भय है।

वरुण—मानसिक परेशानी इस साल बढ़ेगी।

यम—रुपये-पैसे का लाभ कम, खर्च ज्यादा होगा।

अग्नि—इस वर्ष चिन्ता, कष्ट एवं रोग बढ़ेगा।

वायु—ग्रहशान्ति करावें—यह वर्ष विशेष खराब है।

जल—इस साल दुःख-सुख बराबर बना रहेगा।

पृथ्वी—वर्ष उत्तम है, किन्तु धन की चिन्ता रहेगी।

**प्रश्न क्रम-संख्या ४ के उत्तर**

सूर्य—तबादिला का पूर्ण योग है।

चन्द्र—पूर्वोत्तर में तबादिला का योग है।

मंगल—तबादिला होते-होते रुक जायेगा।

बुध—वर्षान्त में तबादिला का चान्स मिलेगा।

गुरु—तबादिला की कोई उम्मीद नहीं है।

शुक्र—पदोन्नति के साथ तबादिला होगा।

शनि—तबादिला की आशा छोड़ दो।

राहु—इस वर्ष तबादिला नहीं होगा।

केतु—तबादिला का आदेश होकर रुक जायेगा।

इन्द्र—पश्चिमोत्तर दिशा में तबादिला होगा।

वरुण—दक्षिण दिशा में तबादिला का योग है।

यम—पूर्व दिशा में तबादिला का योग है।

अग्नि—तबादिला नहीं होगा।

वायु—तबादिला की आशा नहीं है।

जल—उत्तर दिशा में आशा रख सकते हैं।

पृथ्वी—पश्चिम दिशा की ओर तबादिला होगा।

---

तजै दुष्ट नहिं दुष्टता, करौ कितौ उपकार।
हवन करत कर दहत ज्यों, दहन भूमि करतार

मिथुन और कन्या राशि वालों को ग्रहशान्ति एवं भाग्योदय के लिए सिद्ध यन्त्र का मूल्य १७) रुपये।

### प्रश्न क्रम-संख्या ५ के उत्तर

सूर्य—नष्ट-वस्तु शीघ्र ही मिल जायेगी।
चन्द्र—खोई वस्तु सुरक्षित है, मिलेगी।
मंगल—नष्ट-वस्तु मिलने की कोई आशा नहीं है।
बुध—नष्ट-वस्तु चोरी हुआ है, नहीं मिलेगा।
गुरु—काफी दिन बाद नष्ट-वस्तु का पता चलेगा।
शुक्र—छ दिनों में पता चल जायेगा।
शनि—नष्ट-वस्तु मिलने की आशा छोड़ दो।
राहु—कई चोरों के हाथ में हैं, नहीं मिलेगा।
केतु—निश्चित मिलेगा—धीरज रखो।
इन्द्र—आशा है कुछ दिन बाद अवश्य मिल जायेगा।
बरुण—मिल जायेगा, पता लगाओ।
यम—एक सप्ताह तक न मिला तो आशा छोड़ दो।
अग्नि—मिलने की उम्मीद छोड़ दो।
वायु—गहरे चोर ने हाथ मारा है, नहीं मिलेगा।
जल—खोई वस्तु का मिलना मुश्किल है।
पृथ्वी—१५ दिन बाद मिलने की आशा है।

---

कर्क राशि वालों को ग्रह शान्ति एवं भाग्योदय के लिए सिद्ध यन्त्र का मूल्य १०) रुपये

### प्रश्न क्रम-संख्या ६ के उत्तर

सूर्य—यात्रा सफल होना मुश्किल है।
चन्द्र—यात्रा सफल होने में सन्देह है।
मंगल—यात्रा में सफलता मिलना सन्देहास्पद है।
बुध—यात्रा सम्बन्धी कार्य सफल होगा।
गुरु—यात्रा में सफलता मिलना असम्भव है।
शुक्र—कुछ सफल होंगे और कुछ असफल।
शनि—यात्रा में पूर्ण सफलता मिलेगी।
राहु—यात्रा में सफलता की कुछ आशा है।
केतु—यात्रा मत करो, हानि का भय है।
इन्द्र—यात्रा में झगड़ा-झंझट एवं हानि संभव है।
वरुण—इस यात्रा से कार्य-सिद्धि की आशा छोड़ दो।
यम—सफलता में दुविधा है।
अग्नि—यात्रा में नुकसान होगा।
वायु—किसी सहायक से सफलता का योग है।
जल—यात्रा में सफलता देर से मिलेगी।
पृथ्वी—यात्रा की सफलता में शत्रु-बाधा है।

---

अजवाइन, काला नमक एवं सौरीमछली दान करने से प्रेतबाधा का निवारण होता है।

## प्रश्न क्रम-संख्या ७ के उत्तर

सूर्य—यह विवाह हितकर नहीं है।

चन्द्र—विवाह कल्याणकारी होगा।

मंगल—वैवाहिक सुख-आनन्द नहीं मिलेगा।

बुध—विवाह सुखदायक होगा।

गुरु—पति-पत्नी की प्रीति बनी रहेगी।

शुक्र—पति-पत्नी से खटपट बना रहेगा।

शनि—इस विवाह में रिश्तेदार बाधक होंगे।

राहु—यह विवाह कल्याणकारी है, कर डालो।

केतु—विवाह के बाद सम्बन्ध-विच्छेद का भय है।

इन्द्र—विवाह दुखदायक है, स्त्री रोगी रहेगी।

वरुण—यह वैवाहिक सम्बन्ध उत्तम है।

यम—इस विवाह का परिणाम भयकारी है।

अग्नि—विवाह होने का योग ही नहीं मिलता।

वायु—इस विवाह से सन्तान सुख नहीं मिलेगा।

जल—शादी नहीं—बरबादी होगी।

पृथ्वी—इस विवाह से आर्थिक सुख नहीं मिलेगा।

---



## प्रश्न क्रम-संख्या ८ के उत्तर

सूर्य—एक वर्ष में वर्तमान कष्ट दूर होगा।

चन्द्र—कष्ट से छुटकारा मिलना कठिन है।

मंगल—तीन महीने बाद कष्ट से मुक्त होंगे।

बुध—शीघ्र ही कष्ट से छुटकारा मिलेगा।

गुरु—१॥ वर्ष तक साधारण कष्ट बना रहेगा।

शुक्र—सात महीने बाद कष्ट दूर होगा।

शनि—प्रेत-बाधा है, शान्ति कराओ तो दूर होगा।

राहु—पितरों से कष्ट मिल रहा है—उपाय कराओ।

केतु—कष्ट दूर होना मुश्किल है।

इन्द्र—किसी सहायक से कष्ट दूर होगा।

वरुण—पाँच महिने बाद कष्ट दूर होगा।

यम—कुलदेवता का पूजन करो—कष्ट दूर होगा।

अग्नि—चार मास तक कष्ट बना रहेगा।

वायु—कष्ठ कठिन है, देर से छुटकारा मिलेगा।

जल—शीघ्र ही तुम्हारा कष्ट दूर होगा।

पृथ्वी—बन्दरों को चना खिलाने से कष्ट दूर होगा।

---

### प्रश्न क्रम-संख्या ९ के उत्तर

सूर्य—कर्ज मिलने की पूरी आशा है।

चन्द्र—कर्ज मिलना मुश्किल है।

मंगल—धरोहर रखने पर कर्ज मिलेगा।

बुध—कर्ज प्राप्ति में विलम्ब है।

गुरु—कर्ज दाता टाल-मटोल करेगा।

शुक्र—कर्ज की आशा छोड़ दो, दिन खोटे हैं।

शनि—किसी स्त्री द्वारा कर्ज मिलेगा।

राहु—दौड़-धूप ज्यादा करो तो कर्ज मिलेगा।

केतु—परेशान हो जाओगे, फिर भी न मिलेगा।

इन्द्र—चिड़िया को दाना खिलावो—कर्ज मिलेगा।

वरुण—कर्ज मिलने की पूरी आशा है।

यम—जहाँ से आशा है—वहाँ से नहीं मिलेगा।

अग्नि—समय खोटा है—कर्ज मत लो।

वायु—मिल सकता है...कुत्ते को दूध पिलाओ।

जल—कर्ज मिल सकता है अदा नहीं कर पाओगे।

पृथ्वी—किसी मित्र के द्वारा कर्ज मिलेगा।

---

दो वर्ष तक के बच्चों की आँख में गुलाब जल नियमित डालने से जीवन भर नेत्र रोग नहीं होता।

### प्रश्न क्रम-संख्या १० के उत्तर

सूर्य—कर्ज की पूर्ति दो वर्ष में हो जायेगी।

चन्द्र—किसी मित्र की सहायता से कर्ज चुकाओगे।

मंगल—स्वयं कभी कर्ज नहीं चुका सकोगे।

बुध—कर्ज की पूर्ति १७ मास बाद कर सकोगे।

गुरु—उद्योग करने पर शीघ्र कर्ज चुक्ता होगा।

शुक्र—५ मास बाद कर्ज अदा कर सकोगे।

शनि—कर्ज कभी न चुका सकोगे।

राहु—जीवन भर कर्ज में डूबे रहोगे।

केतु—१ साल बाद कर्ज अदा होगा।

इन्द्र—कर्ज चुकता होने की कोई आशा नहीं है।

वरुण—किसी रिश्तेदार की मदद से कर्ज अदा होगा।

यम—कर्ज चुकाना तुम्हारे लिए कठिन है।

अग्नि—विलम्ब से कर्ज चुकता होगा।

वायु—कर्ज दाता अथवा लेने वाला मृत हो जायेगा।

जल—तुम्हारे लिए कर्ज चुकाना आसान है।

पृथ्वी—कर्ज चुकाने भर कभी आमदनी न होगी।

---

सर दर्द होने पर आँख में ठंढे व ताजे पानी का १०८ छींटा डालने से तत्काल फायदा होता है।

**प्रश्न क्रम-संख्या ११ के उत्तर**

सूर्य--इस कार्य में लाभ की आशा नहीं है।

चन्द्र--इस कार्य में सन्तोषप्रद लाभ होगा।

मंगल--लाभ की आशा रखकर कार्य करो।

बुध--इस कार्य में हानि होगी।

गुरु--इस कार्य में हानि-लाभ मध्यम रहेगा।

शुक्र--इस कार्य में साधारण लाभ होगा।

शनि--लाभ की आशा छोड़ो, हानि होगी।

राहु--इस कार्य में गहरी हानि उठानी पड़ेगी

केतु--काम होना कठिन है।

इन्द्र--हाँ, इसमें सन्तोषजनक लाभ होगा।

वरुण--नुकसानी और परेशानी होगी।

यम--इस कार्य में हानि और पछतावा होगा।

अग्नि--लाभ की कोई आशा मत करो।

वायु--पहले कुछ लाभ, बाद में हानि होगी।

जल--साधारण लाभ की आशा रखो।

पृथ्वी--इस कार्य का अन्तिम परिणाम लाभकारी है।

---

बच्चों को सूखा रोग पर तत्काल फायदा पहुँचाने वाला सिद्ध यन्त्र मूल्य ११ रुपये।

**प्रश्न क्रम-संख्या १२ के उत्तर**

सूर्य--भागा हुआ प्राणी पूर्व दिशा में जीवित है।

चन्द्र--आगे बढ़ा जा रहा है, वापसी की आशा कम है।

मंगल--वह प्राणी शीघ्र वापस नहीं आवेगा।

बुध--उत्तर दिशा में बीमार है--देर से आयेगा।

गुरु--उसके वापस आने का इन्तजार करो।

शुक्र--पश्चिम में किसी स्त्री के संग है, आने में देर है।

शनि--भागा हुआ प्राणी गलत कार्य कर रहा है।

राहु- दक्षिण में भूखा-प्यासा है, आगे बढ़ेगा।

केतु--वापसी में बिलम्ब है--पूरब दिशा में गया है।

इन्द्र--नजदीक में ही है, जल्दी आ जायेगा।

वरुण--उसके मृत्यु हो जाने की आशंका है।

यम--बीमारी हालत में है--देर से आवेगा।

अग्नि--पश्चिम देश चला गया, पैसे की कमी है।

वायु--आगे पूरब की ओर बढ़ रहा है, आने में देर है।

जल--वह दूर बढ़ेगा, वापसी में देर है।

पृथ्वी--वह घर के लिए चल चुका है, आ जायेगा।

---

गर्भावस्था में आठ मास तक एक दिन का बासी भोजन करने से स्वस्थ बालक का जन्म होता है।

## प्रश्न क्रम-संख्या १३ के उत्तर

सूर्य—परीक्षा में पास हो जाओगे।

चन्द्र—हाँ, परीक्षा में सफलता मिलेगी।

मंगल—पास होना कठिन समझो।

बुध—सफलता संदिग्ध है, यन्त्र धारण करो।

गुरु—सफल हो जाओगे, गरीबों को दान दो।

शुक्र—परीक्षा में पास हो जाओगे।

शनि—फेल हो जाने का भय है ध्यान से पढ़ो।

राहु—ईश्वर की कृपा से ही पास हो सकते हो।

केतु—पास हो पाना बड़ा कठिन है।

इन्द्र—कक्षोन्नति से पास हो सकोगे।

वरुण—परीक्षा में असफल रहोगे।

यम—यन्त्र धारण करने पर पास हो जाओगे।

अग्नि—तुम्हारा पास होना मुश्किल है।

वायु—अच्छे नम्बर से पास हो जाओगे।

जल—पास होने की अल्प सम्भावना है।

पृथ्वी—अत्यन्त परिश्रम से पास हो सकते हो।

---

बच्चों की पसली (श्वाँस) चलने पर सरसों का गर्म तेल व देशी कपूर मालिश करना चाहिये।

## प्रश्न क्रम-संख्या १४ के उत्तर

सूर्य—स्वतन्त्र रोजगार करें—नौकरी नहीं।

चन्द्र—नौकरी से ही जीवन-यापन होगा।

मंगल—नौकरी-व्यापार किसी में स्थिर न रहोगे।

बुध—रोजगार करना ही ज्यादा अच्छा है।

गुरु—नौकरी में सफल नहीं हो सकते।

शुक्र—अधिक परिश्रम से रोजगार करो, लाभ होगा।

शनि—मनपसन्द नौकरी-व्यापार कभी न हो सकेगा।

राहु—ईमानदारी से रोजगार चलाओ।

केतु—नौकरी में ही साधारण जीवन बीतेगा।

इन्द्र—रोजगार में घाटा ही हाथ लगेगा।

वरुण—नौकरी-व्यापार दोनों ही करोगे।

यम—नौकरी में एक जगह स्थिर न रह सकोगे।

अग्नि—नौकरी से ज्यादा अच्छा रोजगार है।

वायु—व्यापार करो, नौकरी को गोली मारो।

जल—नौकरी-व्यापार दोनों ही ठीक है।

पृथ्वी—सितारा चमकेगा, रोजगार करो।

---

### प्रश्न क्रम-संख्या १५ के उत्तर

सूर्य—गड़ा धन मिलने की पूर्ण आशा समझो ।
चन्द्र—तुम्हारे मकान में गड़ा धन नहीं है ।
मंगल—तुम्हारे भाग्य में गड़ा धन नहीं है ।
बुध—मकान के पूर्वोत्तर में गड़ा है, ५ वर्ष बाद मिलेगा ।
गुरु—गड़ा धन तुम्हारे भाई के भाग्य में है ।
शुक्र—गड़े धन पाने की आशा छोड़ दो ।
शनि—अभी काफी विलम्ब है, शनि पूज्य हैं ।
राहु—तुम्हारे वृद्धावस्था में प्राप्ति का योग है ।
केतु—गड़े धन पर प्रेत का वास है, शान्ति कराओ ।
इन्द्र—उद्योग करने पर मिल सकता है ।
वरुण—गड़ा धन पाकर निर्धन बन जाओगे ।
यम—गड़ा धन प्रेताधीन है, यज्ञ कराओ ।
अग्नि—मिलना बड़ा कठिन है ।
वायु—गड़ा धन नहीं मिलेगा ।
जल—गड़ा धन जल के अन्दर है, आशा छोड़ो ।
पृथ्वी—गड़ा धन पाने का स्वप्न मत करो ।

---

निर्धन होना बड़े भाग्य की बात है, क्योंकि धनी पुरुष केवल धन को ही देखते हैं, कर्म को नहीं ।

### प्रश्न क्रम-संख्या १६ के उत्तर

सूर्य—स्वप्न का फल द्रव्य-लाभ है ।
चन्द्र—शुभ समाचार-प्राप्ति की आशा है ।
मंगल—किसी अनिष्ट की सम्भावना है ।
बुध—किसी अतिथि का आगमन होगा ।
गुरु—घर में खुशी एवं द्रव्यलाभ होगा ।
शुक्र—स्वप्न का फल अत्यन्त सुखदायक है ।
शनि—स्त्री-परिवार और बीमारी की चिन्ता होगी ।
राहु—अनायास खर्च बढ़ना ही स्वप्न का फल है ।
केतु—इस स्वप्न का कोई फल न होगा ।
इन्द्र—उत्तम समाचार उपलब्ध होगा ।
वरुण—स्वप्न-फल अशुभ है, शान्ति कराओ ।
यम—दुर्घटना-सूचक स्वप्न का फल है ।
अग्नि—स्वप्न-फल रोग-भय का सूचक है ।
वायु—दुश्मनों से पीड़ा का डर है ।
जल—कार्य का बनना ही स्वप्न का फल है ।
पृथ्वी—इस स्वप्न का कुछ भी प्रभाव नहीं होगा ।

---

### प्रश्न क्रम-संख्या १७ के उत्तर

सूर्य—परदेश गया व्यक्ति एक सप्ताह में आवेगा।
चन्द्र—वह आगे बढ़ रहा है, देर से लौटेगा।
मंगल—शीघ्र ही वापस लौट आयेगा।
बुध—आर्थिक कष्ट के कारण देर से लौटेगा।
गुरु—उसके वापस लौटने में विलम्ब है।
शुक्र—वह अभी वापस नहीं आयेगा।
शनि—उसके आने का लक्षण है, इन्तजार करो।
राहु—रोग से पीड़ित हैं, आने म देर है।
केतु—१५ दिन में वापसी की आशा है।
इन्द्र—शीघ्र ही लौट आयेगा इन्तजार करो।
वरुण—आने में अब कोई देर नहीं है।
यम—विपत्ति में पड़ गया है, अतः देर है।
अग्नि—इन्तजार करो, वापस आ रहा है।
वायु—शीघ्र ही लौटने की उम्मीद है।
जल—दो सप्ताह में लौटने की आशा है।
पृथ्वी—आज-कल में आने ही वाला है।

---

परीक्षा-मुकदमा म विजय पाने के लिए तथा परदेश गये व्यक्ति को, बुलाने वाला यन्त्र मू० १०)

### प्रश्न क्रम-संख्या १८ के उत्तर

सूर्य—वह व्यक्ति विश्वसनीय नहीं है।
चन्द्र—हाँ, वह विश्वास-पात्र है।
मंगल—यह प्राणी विश्वास-पात्र है।
बुध—विश्वास मत करो, धोखा देने वाला है।
गुरु—शत-प्रतिशत विश्वसनीय है।
शुक्र—वह व्यक्ति ईमानदार और विश्वसनीय है।
शनि—इस व्यक्ति पर भरोसा मत करो।
राहु—इस प्राणीं का इतबार मत करो।
केतु—उसके ईमान का ठिकाना नहीं है।
इन्द्र—हाँ, यह प्राणीं विश्वास पात्र है।
बरुण—होशियारी से विश्वास करो।
यम—यह प्राणीं संदिग्ध है, विश्वास न करो!
अग्नि—उसके विश्वास पर भरोसा मत करो।
वायु—विश्वास-पात्र है।
जल—ईमानदार और सत्यवादी है।
पृथ्वी—अवश्यमेव विश्वास के योग्य है।

---

### प्रश्न क्रम-संख्या १९ के उत्तर

सूर्य—रोगी काफी देर से अच्छा होगा।

चन्द्र—मरेगा नहीं, बच जायेगा।

मंगल—हाँ, रोग से मुक्ति पायेगा, ग्रह खराब हैं।

बुध—परहेज न किया तो फिर बीमार होगा।

गुरु—हाँ, रोगी अच्छा हो जायेगा।

शुक्र—रोगी को ब्रह्मदोष है; तन्त्र करावें।

शनि—दवा जारी रखिये, अच्छा हो जायेगा।

राहु—मृत्यु-पर्यन्त रोग युक्त रहेगा।

केतु—रोगी असाध्य है, ग्रहशान्ति करावें।

इन्द्र—हाँ, वह रोग से मुक्ति पायेगा।

वरुण—रोगी को टोना-टोटका किया गया है।

यम—रोगी को नजर (दीठ) लगा है, उपाय करो।

अग्नि—रोगी देर से अच्छा होगा।

वायु—बदपरहेजी से रोग बढ़ेगा।

जल—यन्त्र धारण करने से रोग-मुक्त होगा।

पृथ्वी—शीघ्र ही स्वस्थ होने का योग है।



### प्रश्न क्रम-संख्या २० के उत्तर

सूर्य—उस पदार्थ में तेजी की आशा है।

चन्द्र—पदार्थ मन्दा होगा।

मंगल—तेजी का रुख होकर मन्दा होने की आशा है।

बुध—तेजी-मन्दी का रुख बदलता रहेगा।

गुरु—साधारण मन्दी की उम्मीद है।

शुक्र—कुछ तेजी का रुख पकड़ेगा।

शनि—गहरी तेजी की आशंका है।

राहु—पहले मन्दा होकर फिर तेज होगा।

केतु—तेजी की आशा रक्खो।

इन्द्र—मन्दा पर बाजार खुलकर तेजी पर बन्द होगा।

वरुण—तेजी होने का योग है।

यम—मन्दी की आशा है।

अग्नि—घट-बढ़ चलती रहेगी, सचेत रहो।

वायु—भारी तेजी आयेगी।

जल—अचानक मन्दी की आशंका है।

पृथ्वी—तेजी पर बाजार खुलकर मन्दी पर बन्द होगा।

### प्रश्न क्रम-संख्या २१ के उत्तर

सूर्य—आपका काम सफल होना मुश्किल है ।
चन्द्र—हाँ, पूर्ण सफलता मिलेगी ।
मंगल—सफलता में बाधाओं का सामना करना पड़ेगा ।
बुध—असफलता के लक्षण हैं ।
गुरु—आपका काम पूर्ण सफल होगा ।
शुक्र—सफलता की आशा रख सकते हो ।
शनि—काम सफल होना कठिन है ।
राहु—सफल होने में बाधा है ।
केतु—दुश्मन लोग बाधा डालेंगे ।
इन्द्र—ईश्वर पर भरोसा रक्खो, काम सफल होगा ।
वरुण—अनेक विपत्तियों का सामना करना पड़ेगा ।
यम—काम बनकर बिगड़ जायेगा ।
अग्नि—काम सफल न होगा, शनि बाधक हैं ।
वायु—कुछ बनेगा और कुछ बिगड़ जायेगा ।
जल—काम में सफलता देर से मिलेगी ।
पृथ्वी—अवश्यमेव काम सफल होगा ।



### प्रश्न क्रम-संख्या २२ के उत्तर

सूर्य—ध्यान से पढ़ें, विद्या का पूर्ण योग है ।
चन्द्र—विद्यार्जन का पूर्ण योग है ।
मंगल—अध्ययन में अनेक बाधायें आयेंगी ।
बुध—विद्या-योग बलवान है, पढ़ो ।
गुरु—विद्यार्जन का योग पूर्ण बलवान है ।
शुक्र—अध्ययन में दिमाग काम नहीं करेगा ।
शनि—विद्यार्जन में शनिदेव बाधक हैं ।
राहु—पढ़ाई-लिखाई में सफलता नहीं मिलेगी ।
केतु—तुम्हारे भाग्य में विद्या का योग नहीं है ।
इन्द्र—जरूरत भर विद्या हासिल होगी ।
वरुण—विद्या में असफल रहोगे ।
यम—पढ़ाई-लिखाई में सफलता संदिग्ध है ।
अग्नि—पढ़ाई अधूरी रह जायेगी ।
वायु—पढ़ाई में कुछ भी सफलता नहीं मिलेगी ।
जल—पढ़ाई-लिखाई में पूरी सफलता मिलेगी ।
पृथ्वी—पढ़ाई करो—सफलता मिलेगी ।

### प्रश्न क्रम-संख्या २३ के उत्तर

सूर्य—नौकरी मिलने की आशा नहीं है।

चन्द्र—नौकरी शीघ्र ही मिलेगी।

मंगल—दिन खोटे हैं—आशा नहीं है।

बुध—चिन्ता न करो—भली नौकरी मिलेगी।

गुरु—नौकरी मिलने में काफी विलम्ब है।

शुक्र—देर से नौकरी मिलेगी।

शनि—किसी की सहायता से नौकरी मिलेगी।

राहू—सन्तोषजनक नौकरी नहीं मिलेगी।

केतु—नौकरी में तुम स्थिर न रह सकोगे।

इन्द्र—अवश्य मिलेगी, कोशिश करो।

वरुण—किसी स्त्री की मदद से नौकरी मिलेगी।

यम—दौड़-धूप ज्यादा करने पर मिल सकती है।

अग्नि—योग बलवान है, अवश्य मिलेगी।

वायु—नौकरी मिलने का योग नहीं है।

जल—दिन खोटे हैं, मिलना मुश्किल है।

पृथ्वी—पहुंच अधिक हो तो मिल सकती है।

### प्रश्न क्रम-संख्या २४ के उत्तर

सूर्य—साझेदारी का रोजगार कष्टदायक है।

चन्द्र—साझा से बचकर रहो, यही चेतावनी है।

मंगल—आपके लिए साझेदारी विपत्तिकारी होगा।

बुध—तुमसे साझा चल नहीं पावेगा।

गुरु—साझा का मार्ग छोड़ो, घाटा लगेगा।

शुक्र—सफलता मिलेगी, साझा शुरू करो।

शनि—साझेदारी लाभदायक है।

राहु—साझेदारी महान् हानिकारक है।

केतु—निजी व्यापार करो, साझा से दूर रहो।

इन्द्र—साझेदारी चला नहीं सकोगे।

वरुण—साझे की चाल खतरनाक साबित होगा।

यम—दूसरा साझेदार हमेशा धोखा देगा।

अग्नि—साझेदारी तुमसे निभना मुश्किल है।

वायु—साझे की परछाईं से भी दूर रहो।

जल—कुछ लाभ होगा और कुछ घाटा होगा।

पृथ्वी—हाँ, परम लाभदायक है।

## प्रश्न क्रम-संख्या २५ के उत्तर

सूर्य--यह खबर सच्ची है, विश्वास करो।
चन्द्र--विश्वास के योग्य समाचार नहीं है।
मंगल--यह खबर बिलकुल झूठी है।
बुध--कुछ सच्चा और कुछ झूठा है।
गुरु--इस खबर पर यकीन कर सकते हो।
शुक्र--अविश्वसनीय समाचार मिला है।
शनि--यह खबर काबिल-ए-यकीन नहीं है।
राहु--विश्वास कर सकते हो।
केतु--उड़ती खबर है, विश्वास न करो।
इन्द्र--शत-प्रतिशत सत्य समाचार है।
वरुण--हाँ, यह खबर सच्ची है।
यम--किसी ने झूठी खबर भेजी है।
अग्नि--कुछ अंश तक खबर सत्य है।
वायु--ठीक समाचार मिला है, यकीन करो।
जल--इस खबर में पूरी सचाई है।
पृथ्वी--यकीन करो, सत्य समाचार है।

किसी बात पर अविश्वास करने के पहले अपने आप पर विश्वास करने की आदत डालो--कैलाश

## प्रश्न क्रम-संख्या २६ के उत्तर

सूर्य--इस गर्भ से पुत्र होने की आशा है।
चन्द्र--कन्या होने की आशा समझो।
मंगल--गर्भ नष्ट होने की आशंका है।
बुध--अल्पायु पुत्र होगा, शान्ति कराओ।
गुरु--भाग्यशाली पुत्र का जन्म होगा।
शुक्र--कन्या होने की आशा है।
शनि--लक्ष्मी-रूप में पुत्री होगी।
राहु--पुत्र का जन्म सम्भावित है।
केतु--गर्भपात का लक्षण दिखाई देगा।
इन्द्र--पुत्र का जन्म होगा।
वरुण--जिद्दी व शरारती पुत्र होगा।
यम--अल्पायु कन्या पैदा होगी।
अग्नि--यशस्वी पुत्र होगा।
वायु--पुत्र होगा, जीवित रहने में सन्देह है।
जल--बलवान पुत्र का जन्म होगा।
पृथ्वी--पुत्री होगी, जीवित रहने में सन्देह है।

### प्रश्न क्रम-संख्या २७ के उत्तर

सूर्य—मुकदमा में जीत नहीं होगी।
चन्द्र—जब नया हाकिम आवेगा तो जीत होगी।
मंगल—अभी आगे चलते रहने की आशा है, जीत होगी।
बुध—मुकदमा जीतने की कोई आशा नहीं है।
गुरु—शत्रु प्रबल हैं, जीतना मुश्किल है।
शुक्र—सुलह कर लो तो ज्यादा अच्छा हो।
शनि—मुकदमा खारिज होने की आशंका है।
राहु—यन्त्र धारण करो—जीतोगे।
केतु—कोशिश करने पर जीत होगा।
इन्द्र—मुकदमा जीतने का कोई लक्षण नहीं है।
वरुण—मुकदमा जीतने की आशा छोड़ दो।
यम—मुकदमा में पराजय संभावित है।
अग्नि—कोशीश करने पर जीत जाओगे।
वायु—जय-पराजय दैवाधीन ही समझो।
जल—ग्रह ज्यादा खराब हैं—हार होगी।
पृथ्वी—तुम्हारा पक्ष कमजोर है, अतः हार होगी।

---

**मुकदमा में परेशान क्यों? सिद्ध यन्त्र बनवा कर जीत हासिल करें। मूल्य २१) रुपये।**

### प्रश्न क्रम-संख्या २८ के उत्तर

सूर्य—मकान में शल्य-दोष हैं, शान्ति कराओ।
चन्द्र—मकान दोष-रहित है।
मंगल—मकान में कोई दोष नहीं है।
बुध—इस मकान में प्रेत-बाधा है, शान्ति करावें।
गुरु—मकान निर्दोष है।
शुक्र—इस मकान में गड़ी हड्डी का दोष है।
शनि—इसमें कोई दोष नहीं, ग्रह खराब हैं।
राहु—मकान में ब्रह्म-दोष पाया जाता है।
केतु—मकान वेधित है, शान्ति कराओ।
इन्द्र—इस मकान पर दृष्टि-दोष है।
वरुण—सन्तान-सुख के लिए मकान बाधक है।
यम—इस मकान में अकाल मृत्यु का दोष है।
अग्नि—टोना-टोटका से दोष युक्त है।
वायु—परम कल्याणकारी एवं निर्दोष है।
जल—मकान शुभ है—शंका न करो।
पृथ्वी—मकान में कोई बाधा नहीं है।

---

**मकान व भूमि सम्बन्धी दोषों के निवारणार्थ 'भू-रक्षा यन्त्र' मूल्य ७) रुपये।**

### प्रश्न क्रम-संख्या २९ के उत्तर

सूर्य—गिरफ्तार प्राणीं छूट जायेगा।
चन्द्र—छूटने में सन्देह है।
मंगल—मामला आगे बढ़ेगा तो परेशानी होगी।
बुध—निश्चित ही छूट जायेगा।
गुरु—दैव-कृपा से ही छूटना संभव है।
शुक्र—अवश्य छूटेगा–देर है।
शनि—सजा का हकदार होगा।
राहु—सजा से बच जायेगा।
केतु—मामूली दण्ड से दण्डित होंगे।
इन्द्र—जमानत पर छूट सकता है।
वरुण—छूटने की आशा कम है।
यम—दण्ड प्राप्त होकर ही रहेगा।
अग्नि—सजा मिलना संभव है।
वायु—छूटने में सन्देह है।
जल—छूटना बड़ा मुश्किल है।
पृथ्वी—सजा का हकदार होकर ही रहेगा।



### प्रश्न क्रम-संख्या ३० के उत्तर

सूर्य—उस व्यक्ति से काम बनना मुश्किल है।
चन्द्र—उस व्यक्ति से कार्य बन जायेगा।
मंगल—वह व्यक्ति दुष्ट है—काम नहीं करेगा।
बुध—उस व्यक्ति से काम बन जायेगा।
गुरु—भरसक वह पूरी मदद करेगा।
शुक्र—हाँ, वह तुम्हारी सहायता करेगा।
शनि—सावधान! वह व्यक्ति धोखेबाज है।
राहु—काम बनने की आशा छोड़ दो।
केतु—वह व्यक्ति कुछ भी मदद नहीं करेगा।
इन्द्र—सिफारिस से काम बनेगा।
वरुण—उस व्यक्ति से सचेत रहो।
यम—काम पूरा न होगा, उल्टे हानि होगी।
अग्नि—आशा और विश्वास बनाये रखो।
वायु—बनेगा नहीं, उल्टे नुकसान होगा।
जल—नीयत ठीक रखकर आशा कर सकते हो।
पृथ्वी—अवश्य ही वह मदद करेगा।

दूसरों पर आश्रित रहना मूर्खों का काम है, स्वयं बाहु-बल पर भरोसा करना श्रेष्ठ होता है।

**प्रश्न क्रम-संख्या २१ के उत्तर**

सूर्य—इस रोगी के ग्रह खराब हैं।
चन्द्र—प्रेत बाधा है—शान्ति कराओ।
मंगल—शारीरिक व्याधि है—इलाज करो।
बुध—गुप्त रोग है—अच्छा न होगा।
गुरु—प्रेत-बाधा है—तन्त्र से अच्छा होगा।
शुक्र—जादू टोना, दीठ लगी है, यत्न करो।
शनि—ग्रह-बाधा है, शनि का जाप करावें।
राहु—किसी ने टोना-टोटका करा दिया है।
केतु—भयंकर रोग है, फौरन इलाज करो।
इन्द्र—ब्रह्म-दोष है—तन्त्र से अच्छा होगा।
वरुण—रोग है, इलाज से अच्छा होगा।
यम—प्रेतजन्य दोष है, तन्त्र से निवारण होगा।
अग्नि—भूत-बाधा है—अति कष्ट-साध्य है।
वायु—शारीरिक व्याधि है, उपचार करें।
जल—अति कष्ट-साध्य रोग है।
पृथ्वी—ग्रह-दोष है, सिद्ध यन्त्र धारण करावें।

---

क्या आप किसी रोग से परेशान हैं? रोगनाशक यन्त्र' धारण करें मूल्य १५) रुपये।

**प्रश्न क्रम-संख्या २२ के उत्तर**

सूर्य—यह जायदाद आपके लिए ठीक रहेगा।
चन्द्र—इसमें प्रेत-बाधा है, शान्ति कराओ।
मंगल—यह जायदाद आपके लिए ठीक है।
बुध—इसमें कोई दोष नहीं प्रतीत होता।
गुरु—जायदाद फ़ःदायी नहीं है।
शुक्र—शुभ है, इसी से आपका भाग्योदय होगा।
शनि—इसमें ब्रह्मबाधा है, हितकर न होगा।
राहु—हाँ, लाभदायी है।
केतु—भूत-बाधा का लक्षण है—उपाय करावें।
इन्द्र—कष्टकर रहेगा, जायदाद से दूर रहो।
वरुण—आपके लिए फलीभूत न होगा।
यम—उसमें हड्डी है—शान्ति कराना होगा।
अग्नि—यह जायदाद हानिकारक है।
वायु—यह जायदाद दोष-युक्त है।
जल—ब्रह्म-दोष पाया जाता है।
पृथ्वी—जायदाद निर्दोष है।

---

सम्पत्ति अर्जित करने से दान देना उत्तम है और पाप बटोरने की अपेक्षा पुण्यकरना अति उत्तम है।

### प्रश्न क्रम-संख्या ३३ के उत्तर

सूर्य—आज का दिन सुखदायक है ।

चन्द्र—अच्छे व्यक्तियों से मुलाकात होगी ।

मंगल—चिन्ता, परेशानी एवं थकावट रहेगी ।

बुध—पैसे की कमी, खर्च ज्यादा होगा ।

गुरु—मनोबल गिरा रहे, द्रव्य हानि होगी ।

शुक्र—आज का दिन शुभ हैं । प्रसन्न चित्त रहेंगे ।

शनि--शरीर में कष्ट, अर्थाभाव रहेगा ।

राहु--चिन्ता-व्यथा से गुजरेगा ।

केतु—रुपये-पैसे का खर्च अधिक होगा ।

इन्द्र--शान्तिपूर्वक आपके कार्य बनेंगे ।

वरुण--धन-लाभ, शुभ-समाचार मिलेगा ।

यम—चिन्तनीय है, दुखी रहेंगे ।

अग्नि—पारिवारिक उलझनों में व्यस्त रहेंगे ।

वायु--दौड़-धूप ज्यादा, सफलता कम मिलेगी ।

जल--आज का दिन लाभदायक है ।

पृथ्वी—आमदनी-खर्च, सुख-दुःख बराबर समझिए ।

---

विद्या हासिल करना आसान है, बुद्धि अर्जित करना कठिन, उससे कठिन विद्या-बुद्धि का उपयोग ।

### प्रश्न क्रम-संख्या ३४ के उत्तर

सूर्य--उसके भाग्य में सन्तान का सुख नहीं है ।

चन्द्र--कन्याओं के सुख की आशा है ।

मंगल--सन्तान-लाभ में विलम्ब है ।

बुध--सन्तान-सुख में रोग-बाधा है ।

गुरु--शीघ्र ही सन्तान-सुख होने वाला है ।

शुक्र--पुरुष में वीर्य-दोष है, औषधि करें ।

शनि--स्त्री को रक्त-दोष है—इलाज कराओ ।

राहु--प्रेत-बाधा है—उपाय कराओ, सुख होगा ।

केतु--गर्भपात का दोष है, यन्त्र धारण करो ।

इन्द्र--ग्रह-बाधा है—उसकी शान्ति करावें ।

वरुण—मंगलवार का व्रत रखें, अवश्य होगा ।

यम--कुलदेवता के पूजन से सन्तान-सुख होगा ।

अग्नि--जिद्दी एवं शरारती सन्तान होगा ।

वायु--सन्तान प्रतिबन्धक योग है, अनुष्ठान कराओ ।

जल--पराये सन्तान से सुख की आशा है ।

पृथ्वी—तुम्हारे भाग्य में सन्तान-सुख नहीं है ।

---

### प्रश्न क्रम-संख्या ३५ के उत्तर

सूर्य—उसका विवाह देर से होगा।
चन्द्र—विवाह में अभी विलम्ब है।
मंगल—दो वर्ष बाद विवाह होगा।
बुध—शीघ्र ही विवाह की सम्भावना है।
गुरु—विवाह-योग चल रहा है, प्रयत्न करो।
शुक्र—अगले वर्ष विवाह हो जाना चाहिये।
शनि—विवाह में शनिदेव बाधक हैं।
राहु—अभी विवाह का योग नहीं है।
केतु—विवाह में ग्रह-बाधा है, शान्ति करावें।
इन्द्र—चटपट विवाह होगा, चिन्ता न करो।
वरुण—विवाह में सफलता सन्देहास्पद है।
यम—इस वर्ष विवाह की आशा नहीं है।
अग्नि—विवाह में बाधायें आती जायेंगी।
बायु—किसी की सहायता से विवाह होगा।
जल—विवाह अगले वर्ष सम्भव है।
पृथ्वी - विवाह में सफलता संदिग्ध है।

---

यदि विवाह में किसी प्रकार की बाधा उपस्थित हो तो 'स्पेशल विवाह यन्त्र' मंगावें मूल्य १५) रुपये।

### प्रश्न क्रम-संख्या ३६ के उत्तर

सूर्य--लॉटरी की आशा छोड़ दो।
चन्द्र—लॉटरी नहीं निकलेगी।
मंगल--किसी ज्योतिषी से पूछकर टिकट खरीदो।
बुध—हनुमानजी को लड्डू चढ़ाकर टिकट खरीदो।
गुरु—लॉटरी का टिकट खरीदना बेकार है।
शुक्र--तुम्हारे भाग्य में हराम का रकम नहीं है।
शनि—तुम्हें लॉटरी से धन लाभ न होगा।
राहु--टिकट लेते रहो, कभी चान्स बैठ जायेगा।
केतु--मेहनत पर भरोसा करो, लॉटरी को छोड़ दो।
इन्द्र--कुछ लाभ की आशा दिखाई पड़ रही है।
बरुण—किसी ईमानदार से टिकट खरीदो।
यम--ग्रह खोटे हैं—टिकट लेना बेकार है।
अग्नि--अपनी नीयत ठीक रक्खो—लाभ होगा।
बायु--चार वर्ष बाद लॉटरी से लाभ होगा।
जल--भाग्यशाली हो—लॉटरी मिलने का योग है।
पृथ्वी—लॉटरी से ३ वर्ष बाद कुछ लाभ होगा।

---

गणित एवं खगोल विद्या से अनभिज्ञ भविष्यवक्ता (नक्षत्रसूची) ज्योतिषी का दर्शन करना भी पाप है।

